सूर्यकोटिप्रकाशाय सूक्ष्माय सुखरूपिणे ।
शुद्धवैराग्यरूपाय शिवलिङ्गाय ते नमः ।।१००।।
नमः षड्भाग्यरूपाय नमः षड्भाग्यदायिने ।
मुक्तये मुक्तिसंधात्रे शिवलिङ्गाय ते नमः ।।

पारमेश्वरागमे षष्ठपटले, १००-१०१

The Absolute Reality is Īśvara. It is supremely above time, space and causation which are the characteristics of the universe. The senses and the intellect cannot gain access to it. For this reason it is called Parameśvara–the Supreme God.

मृत्युञ्जयाय रुद्राय त्र्यम्बकाय त्रिमूर्तये ।
महावीर्याय वीराय शिवलिङ्गाय ते नमः ।।९६।।
वेदवेदान्तवेद्याय वेदार्थाय विवेकिने ।
महसे यशसे तुभ्यं शिवलिङ्गाय ते नमः ।।९७।।
सोमसूर्याग्निनेत्राय नमस्ते त्वष्टमूर्तये ।
नमो महाश्रीरूपाय शिवलिङ्गाय ते नमः ।।९८।।
निराकाराय कवये कारणाय कलात्मने ।
नित्यज्ञानस्वरूपाय शिवलिङ्गाय ते नमः ।।९९।।
सूर्यकोटिप्रकाशाय सूक्ष्माय सुखरूपिणे ।
शुद्धवैराग्यरूपाय शिवलिङ्गाय ते नमः ।।१००।।
नमः षड्भाग्ययुक्ताय नमः षड्भाग्यदायिने ।
मुक्तये मुक्तिसंधात्रे शिवलिङ्गाय ते नमः ।।

पारमेश्वरागमे षष्ठपटले, ९६-१०१

•

**Reference Works :**

1. Karnataka Kala Kulaśaivara Itihāsa K.U. Dharwad.
2. Śiva in Medieval Indian Literature. By A. Sarkar. Punthi Pustak. Calcutta, 1974.
3. Pārameśvarāgama. Ed by Dr. M. Sivakumara Swami. Veerashaiva Anusandhana Sansthana. Bangalore, 1999.

# शैवागमों में भक्ति की महिमा

*शिवाप्पा खके*

**मोक्षकारणसामग्र्यां भक्तिरेव गरीयसी।**

प्रत्येक मनुष्य का जीवन-ध्येय मुक्ति है। मुक्ति-प्राप्ति के अनेक विहित साधन हैं। शिवमहिम्नस्तोत्र में पुष्पदन्ताचार्य कहते हैं—

**त्रयी सांख्यं योगः पशुपतिमतं वैष्णवमिति**
**प्रभिन्ने प्रस्थाने परमिदमदः पथ्यमिति च।**
**रुचीनां वैचित्र्यादृजुकुटिलनानापथजुषां**
**नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव[१]॥**

वेदत्रयी, सांख्य, योग, पशुपतिमत, वैष्णवमत आदि भिन्न-भिन्न प्रस्थानों का उल्लेख कर वे कहते हैं कि सभी साधन साधक को भक्त शिव तक ले जाते हैं। साधक रुचि के अनुसार स्वीकार करे कि किस मार्ग से शिव जी की तरफ जाना है। ऊपर निर्दिष्ट श्लोक में सभी साधनों की विहितता सिद्ध होने से उनका निर्देश किया है, किन्तु उनका वर्णन करते समय इनमें से कुछ ऋजु हैं और कुछ कुटिल बताये गये हैं। यह इनका स्वरूप है। स्वाभाविक रूप से साधक कुटिल मार्ग की अपेक्षा सरल साधन को स्वीकार करेगा। इसी तुलनात्मक साधनविचार से पारमेश्वरागम का भक्तिमाहात्म्य प्रतिपादक बाइसवाँ पटल प्रारम्भ होता है—

**न साधयति मां योगः सांख्यधर्मस्त्वनुष्ठितः।**
**न स्वाध्यायस्तपस्तीर्थं क्षेत्राणि नियमादयः[२]॥**

ईश्वर सांख्ययोगादि मार्गों की अपेक्षा भक्ति का महिमाधिक्य बताते हैं। प्रकृति-पुरुषों के पार्थक्य का रहस्य लेकर सांख्यमत आता है।

---

१. शिवमहिम्नस्तोत्र, ७।
२. पारमेश्वरागम, २२.१।

**मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त।**
**षोडशकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुषः[१] ।।**

इसमें सांख्यशास्त्र के सभी तत्त्वों का सूत्ररूप से स्वरूप बतलाया गया है। सांख्य को सिद्धान्तशिखामणि में **'वेदैकदेशवर्तिभ्यः'** वेद के किसी एक भाग का प्रामाण्य स्वीकार करने वाला कहा है। सांख्यशास्त्र में प्रकृति स्वतन्त्र है, यह असङ्गत लगता है। हमारे दर्शन में शक्ति और शिव का अविनाभाव सम्बन्ध है। पुरुष को असङ्ग मानकर नाना माना है, यह ठीक नहीं है। सुख-दुःख तो बुद्धि के धर्म बताये गए हैं। सुख-दुःख भेद से बुद्धि का भेद सिद्ध हो सकता है, आत्मा का नहीं।

**'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः'**[२] चित्तवृत्ति का निरोध करना योगशास्त्र का उद्देश्य है। उसके लिए क्लिष्ट अष्टाङ्गसाधन बतलाये हैं। योगशास्त्र उसके स्वरूप से दुस्तर सिद्ध होता है। ऐसे क्लिष्ट मार्ग का स्वीकार सामान्य साधक कैसे कर सकता है ?

ज्ञानमार्ग में अधिकार का प्रश्न आता है। विवेक-वैराग्यादि साधन से अधिकारी सिद्ध होता है। अगर ये साधन साधक के पास नहीं हैं, तो मुक्ति के मार्ग में उसका अधिकार ही नहीं है। इस मार्ग का स्वरूप देखते हुए साधक को सुलभता से मुक्तिमार्ग की आशा नहीं है। वीरशैवाचार्यों ने—

**सांख्यं योगः पाञ्चरात्रं वेदाः पाशुपतं तथा।**
**एतानि मानभूतानि नोपहन्यानि युक्तिभिः[३] ।।**

कहते हुए युक्ति से सांख्यादि का खण्डन नहीं किया, किन्तु उनका स्वरूप देखते हुए उनका स्वीकार भी नहीं किया है। इससे यही सिद्ध होता है कि जहाँ अधिकार का प्रश्न न हो, जहाँ दुस्तरता न हो, जहाँ कर्ममार्ग की सूक्ष्मता न हो, जहाँ भेद का विचार न हो, ऐसा साधन सभी के लिए भक्ति ही है। इसी से तो कहते हैं–

**अनाचारोऽपि साचारो वृत्तिः शुद्धाऽपि वा न वा।**
**सुजनो दुर्जनो वाऽपि मद्भक्त्या पदमुत्तरेत्[४] ।।**

अनाचार दुर्जन भी इस मार्ग से पुनीत होकर मोक्षप्राप्ति कर सकता है। सभी को स्वीकारने वाली केवल भक्ति-माता ही हैं। भक्तिरसायन में आचार्य मधुसूदन सरस्वती

१. सांख्यकारिका, २।
२. योगसूत्र, १।
३. सिद्धान्तशिखामणि, ५.४।
४. पारमेश्वरागम, २२.५।

जी का वचन याद आता है–''मोक्षकारणसामग्र्यां भक्तिरेव गरीयसी''[१]। इसीलिए भक्ति की सर्वोत्तमता निर्देशित की है। ऐसी भक्ति करने वाले से स्वयं भगवान् डरते हैं। वे कहते हैं **''न बिभेमि कुतश्चापि यथा भक्तादहं प्रिये''**[२]।

## भक्ति का स्वरूप

जिस प्रकार नारदभक्तिसूत्र में **''सा त्वस्मिन् परमप्रेमरूपा अमृतरूपा च''**[३] यह भक्ति का लक्षण कहा गया है, उसी तरह यहाँ भक्ति का लक्षण करते हैं—

**सहानुभावा या सेवा सा भक्तिरिति कथ्यते[४] ।।**

भावना से भरी सेवा ही भक्ति है। सिद्धान्तशिखामणि भी इसकी पुष्टि करते हुए कहती है–**''साङ्गा न्यूना च या सेवा सा भक्तिरिति कथ्यते''**[५]। परशिव की प्रीतिपूर्वक सेवा ही भक्ति है। 'भज् सेवायाम्' धातु में क्तिन् प्रत्यय लगने से भक्तिशब्द निष्पन्न होता है।

**कर्मणा मनसा वाचा जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिषु।**
**मदनुस्मरणं ध्यानं स्तुतिः पूजा रतिः सदा[६] ।।**

इस वचन के अनुसार मन, वचन, कर्म से तीनों स्थितियों में जागृति, स्वप्न तथा सुषुप्ति दशा में शिव का स्मरण, ध्यान, स्तुति आदि करना भक्ति है। भक्त के कर्म शिव के प्रति समर्पित होते हैं। उसका मन शिव का हो जाता है। वाणी शिव के गुणकथन के लिए प्रयुक्त होती है।

**मनो महेशध्यानाढ्यं नान्यध्यानरतं मनः।**
**शिवनामरता वाणी वाङ्मता चैव नेतरा[७] ।।**

वीरशैव की भक्ति सम्प्रदाय के उपास्य की सेवा है। विशेष रूप से वहाँ कहते हैं—

**मल्लिङ्गधारणं भक्तपूजनं लिङ्गपूजनम्।**
**अहिंसा सर्वभूतेषु दया मदनुवीक्षणम्[८] ।।**

---

१. भक्तिरसायन।
२. पारमेश्वरागम, २२.८
३. नारदभक्तिसूत्र, २।
४. पारमेश्वरागम, १२.२९
५. सिद्धान्तशिखामणि।
६. पारमेश्वरागम, २२.३४
७. सिद्धान्तशिखामणि, ९.१६।
८. पारमेश्वरागम, २२.३५

इष्टलिङ्गधारण व पूजन करना यह भक्त का लक्षण तो है, किन्तु भक्त भक्त का भी पूजन करे। भक्त को सर्वश्रेष्ठ मानना उसका जीवनसूत्र है। महात्मा बसवेश्वर इसी तत्त्व से चलते थे। शिवभक्त से बढ़कर कोई नहीं और मुझसे कनिष्ठ कोई नहीं। भक्ति के सम्बन्ध में अहिंसा की बात कही गई है कि भक्त किसी की मानसिक, वाचिक तथा कायिक हिंसा न करे। भक्त का लौकिक आचार भी शुद्ध होना चाहिए। सृष्टि में सब तरफ शिवभाव को देखना उसका धर्म होता है। उसका शम्भु भगवान् सदाचारप्रिय होने से भक्त सदाचारी रहता है। सदाचार उसका धर्म बन जाता है। समर्पित भाव से भक्ति करने वाला भक्त भोगासक्त कभी नहीं होता।

**सर्वामैन्द्रियकीं वृत्तिं मत्सेवायै नियोजयेत्।**
**सम्प्राप्तमखिलं भोगं मदर्थमपि चार्पयेत्[1] ।।**

वह अपनी सारी इन्द्रियवृत्तियों को शिव की सेवा में लगा देता है। विषयसुख का भोक्तृत्व अपने पास नहीं रखता। पाँच ज्ञानेन्द्रियों को विषयों से मिलने वाली तृप्ति लिङ्गों[2] को इस प्रकार अर्पण कर देता है–घ्राणेन्द्रिय से मिलने वाली तृप्ति आचार लिङ्ग को, रसनेन्द्रिय से होनेवाली तृप्ति गुरुलिङ्ग को, नेत्रेन्द्रिय से मिलने वाली तृप्ति शिवलिङ्ग को, त्वगिन्द्रिय से मिलने वाली तृप्ति जङ्गमलिङ्ग को, श्रोत्रेन्द्रिय से मिलने वाली तृप्ति प्रसादलिङ्ग को, मानसेन्द्रिय से मिलने वाली तृप्ति महालिङ्ग को अर्पण की जाती है। भक्त स्वयं को कर्ता भी नहीं मानता और भोक्ता भी नहीं मानता है। इस प्रकार इहामुत्रफलभोगविराग रूप वैराग्य उसके पास स्वाभाविकता से आ जाता है।

**नेहामुत्रफलं किञ्चिदिच्छेद् भक्तो मम प्रिये।**
**अपि कैवल्यमीशानि मया दत्तमपि क्वचित्[3] ।।**

उसको ऐहिक पारमार्थिक भोग की तो आकांक्षा ही नहीं है। मैंने अगर मोक्ष भी दिया, तो उस कैवल्य पद को भी स्वीकार नहीं करता है। वह केवल प्रेमरूपा भक्ति ही चाहता है।

## भक्ति कैसे उत्पन्न होती है ?

इस प्रकार की श्रेष्ठफलदायिनी भक्ति कैसे उत्पन्न होती है ? जिसके अन्त:करण में शास्त्र और गुरु के विषय में श्रद्धा है, वही भक्ति को पाता है।

---

१. पारमेश्वरागम, २२.३९।
२. परमरहस्य, अ. १४।
३. पारमेश्वरागम, २२.४२।

**साध्या तस्मात् सदा श्रद्धा तस्य वश्यो भवाम्यहम् ।**
**श्रद्धा मम मतस्थस्य मयि भक्तिः प्रजायते[१] ।।**

श्रद्धायुक्त मनुष्य के वश में मैं रहता हूँ। मेरे मत के प्रति श्रद्धा उत्पन्न होने पर उस व्यक्ति के मन में शिव की भक्ति जाग उठती है। ऐसे भक्तिसम्पन्न व्यक्ति की ही मेरे प्रति श्रद्धा उत्पन्न होती है, अन्य की नहीं।

**पुराकृतेन पुण्येन निर्विण्णः सुखसङ्गमे ।**
**गुरुं समाश्रयेद् भक्त्या दुःखोत्तरणहेतवे[२] ।।**

पुरातन जन्मों में किये गये पुण्यफल का उपचय होने पर इस तरह के सांसारिक भोगों से विरक्त हो जाता है। दुःखों से छुटकारा पाने के लिए भक्तिपूर्वक गुरु की शरण में जाता है। वस्तुतः परमेश्वर के अनुग्रह से (प्रसाद से) भक्ति उत्पन्न होती है और भक्ति से प्रसाद प्राप्त होता है, ऐसा अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है–**''प्रसादादेव सा भक्तिः प्रसादो भक्तिसम्भवः''**[३]।

## भक्ति से मुक्ति किस प्रकार सम्भव है?

जीवन का परम ध्येय मोक्ष है। वह तो केवल ज्ञान से ही प्राप्त होता है– **''ज्ञानादेव तु कैवल्यम्''**, **''ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः''**, **''ज्ञानेन मुक्तिर्न तु मुण्डनेन''** इत्यादि वचनों से मुक्ति केवल ज्ञानोत्तर प्राप्त होती है, फिर भक्ति से मुक्ति किस प्रकार सम्भव है? ऐसा प्रश्न उठ सकता है। इसका समाधान यह है—

**भक्त्यभ्यासात् समुत्पन्नं ज्ञानं च सुदृढं भवेत् ।**
**ज्ञानेन योगमाप्नोति ताभ्यां सिद्धो विमुच्यते[४] ।।**

भक्ति के सम्यक् अभ्यास से उत्पन्न ज्ञान सुदृढ़ होता है। इस ज्ञान और योग की सहायता से शिवभक्त सिद्धि को प्राप्त करता है। अन्ततोगत्वा मुक्त हो जाता है। भक्ति का पर्यवसान ज्ञान में होकर ज्ञान से ही वह मुक्त होता है। भक्ति से जीव की हरेक शक्ति का संकुचित रूप धीरे-धीरे विकसित होकर जीव शिव बनता है। जीव के पास जो अल्पज्ञताशक्ति है, वह संकुचित ज्ञानशक्ति है, उसे विद्या कञ्चुक कहते हैं। भक्ति

१. पारमेश्वरागम, १२.८९।
२. तत्रैव, २२.५४।
३. सिद्धान्तशिखामणि, ९.११।
४. पारमेश्वरागम, २२.६१।

से ज्ञानशक्ति के विकसित होने से शिवत्व प्राप्ति होती है। जीव के पास जो अल्पकर्तृत्वशक्ति है, वह संकुचित क्रियाशक्ति है, उसे कला कञ्चुक कहते हैं। भक्ति से क्रियाशक्ति के विकसित होने से शिवत्व की प्राप्ति होती है। जीव के पास जो अपूर्णताशक्ति है, वह संकुचित पूर्णताशक्ति है, उसे राग कञ्चुक कहते हैं। भक्ति से पूर्णताशक्ति के विकसित होने से शिवत्व की प्राप्ति होती है। जीव के पास जो अनित्यताशक्ति है, वह संकुचित नित्यताशक्ति है, उसे काल कञ्चुक कहते हैं। भक्ति से नित्यताशक्ति विकसित होकर शिवत्व प्राप्त होता है। जीव के पास जो अल्प विभुत्वशक्ति (परिच्छिन्न) है, वह संकुचित विभुत्वशक्ति है, उसे नियति कञ्चुक कहते हैं। भक्ति से विभुत्वशक्ति विकसित होकर शिवत्व प्राप्त होता है। इस तरह इन पञ्च कञ्चुकों को पार कर जीव शिव बनता है। यह भक्ति का प्रभाव है। भक्ति से ही भक्त के मन में ज्ञान की उत्पत्ति अनायास होती है। ज्ञानोत्पत्ति से अज्ञानान्धकार दूर होकर निःसन्देह भक्त मुक्त हो जाता है।

**सुसुखं ज्ञानमुत्पन्नं भक्तस्य सुदृढं भवेत्।**
**निरस्ताज्ञानतिमिरस्तेन मुक्तो न संशयः[१] ।।**

श्रीगुरु के पास श्रद्धा से विनयान्वित होकर शिष्य शरण में जाता है। गुरुकारुण्य से क्रिया दीक्षा से स्थूलदेहगत कार्मिक मल निवृत्त होकर जीव निरहङ्कार बनता है। मान्त्रीदीक्षा से सूक्ष्मदेहगत मायीय मल निवृत्त होकर अभेद बनता है। वेधा दीक्षा से कारणशरीरगत आणव मल निवृत्त होकर जीव पूर्णत्व को पाता है। "**दीयते च शिवज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम्।**"[२] गुरुदीक्षा से शिवज्ञान दिया जाता है और पाशबन्धन दूर किये जाते हैं। तब "**शिवोऽहमिति सम्भाव्य शिव एव भवेद् ध्रुवम्**"[३]। मैं शिव हूँ, ऐसा भाव बनने से जीव शिवस्वरूप हो जाता है।

ऐसी भक्ति से बने दीक्षित ज्ञानी के लिए विधि-निषेध नहीं रहते। विधि-निषेध गुणाधीनता की सीमा तक रहते हैं। ज्ञानी तो गुणत्रय की सीमा पार कर चुका होता है। उसको न विधि है, न निषेध है। "**निस्त्रैगुण्ये पथि विचरतां को विधिः को निषेधः**"। यही बात शिवागम में भी है—

**न किञ्चिज्ज्ञानिनः कर्म निषेधो विधिरेव वा।**
**विधिर्यो ज्ञाननिष्ठोऽभूत् सैव निःसङ्गितात्मनः[४] ।।**

---

१. पारमेश्वरागम, २२.६७। २. सिद्धान्तशिखामणि, १५.७।
३. पारमेश्वरागम, २२.५८। ४. तत्रैव, २२.६८।

ज्ञाननिष्ठा ही उसके लिए सबसे बड़ी विधि है। उसी से वह अपनी निःसङ्गिता (वैराग्य) प्राप्त करता है। फिर भी "लोकसङ्ग्रहमेवार्थं" ही वह अभ्यस्त विहित कर्मों का आचरण करता है तथा निषिद्ध कर्मों का परित्याग करता है।

अतः भगवान् शिव पार्वती जी से कहते हैं कि अपने मन को विषयों के प्रति न जाने देते हुए मेरे में स्थिर करके ऐसी ज्ञानदायिनी, अर्थात् मोक्षदायिनी भक्ति को ही भक्त स्वीकार करे—

**सर्वथा शृणु विश्वेशि परमार्थविनिर्णयम्।**
**सर्वयत्नेन मनसा स्थिरीकुर्यान्मनो मयि[1]।।**

यहाँ भक्ति को योग कहा है। "**एष मे परमो योगः**"[2] अर्थात् शिवयोग है। शिवयोग से शिवभाव की प्राप्ति होती है।

## जगन्मिथ्यात्व का अभिप्राय

अब इस प्रकरण का समारोप करते हुए भक्त की जगत् के प्रति जो दृष्टि बनती है, उसका उल्लेख करते हैं—

**एतन्निरूपितं देवि गुणत्रयविकारकम्।**
**जगन्मिथ्यामयं बुद्ध्वा मामाश्रित्य भवेदहम्[3]।।**

सत्त्व, रज और तम इन गुणों से निर्मित जगत् मिथ्या है, ऐसा विचार कर मेरा ही आश्रय ग्रहण करे। यहाँ जगन्मिथ्यात्व का उल्लेख आता है। वीरशैव दर्शन में तो जगत् का सत्यत्व प्रतिपादित है। यहाँ जगत् का 'गुणत्रयविकारकम्' विशेषण आता है। यह जगत् क्या है ?

"**गुणत्रयात्मिका शक्तिर्ब्रह्मनिष्ठा सनातनी**"[4] ब्रह्मनिष्ठा सनातनी शक्ति ही विकसित होकर जगत् बनती है और शक्ति के सङ्कोच से प्रलय। उस परमात्मा के अन्दर ही अविभागपरामर्शदशा में सच्चिदानन्दरूपिणी ब्रह्मनिष्ठा सनातनी शक्ति रहती है। वही विभागपरामर्शदशा में जगन्निर्माण कार्य का कारण बनकर जगत् बनती है। "**शक्तिरेव जगत्सर्वं शक्तिमांस्तु महेश्वरः।**"[5] शक्ति और शक्तिमान् में भेद नहीं है। जेगत् हमारी दृष्टि में सत्य है।

---

१. पारमेश्वरागम, २२.१०४। २. तत्रैव, २२.१०५।
३. तत्रैव, २२.१०६। ४. सिद्धान्तशिखामणि, ५.३९।
५. सिद्धान्तशिखामणि।

**पत्रशाखादिरूपेण यथा तिष्ठति पादपः ।**
**तथा भूम्यादिरूपेण शिव एको विराजते[१] ।।**

यहाँ सदृष्टान्त बताया गया है कि पत्र-शाखादि रूप में वृक्ष जिस तरह विराजमान है, उसी तरह शिव जगत् के रूप में विकसित होकर विराजमान है। सत्ता की दृष्टि से जो शिव की सत्ता है, वही शक्ति की और उन्हीं का रूप होने से जगत् की भी वही शिवसत्ता है। वह भी शिवस्वरूप होने से सत्य है। फिर यहाँ मिथ्यात्व क्यों लिखा है ?

जगत् गुणत्रय का विकार है। जगत् में सभी विषय होते हैं। विषय मोहक होने से जीव स्वाभाविक रूप में उनमें रमता है। उस मोहमय जगत् के प्रति विरक्ति की भावना प्रकट करते हुए सिद्धान्तशिखामणि में भक्तस्थल के तीसरे स्थल में संसारहेयस्थल आता है। इससे संसार हेय अवश्य है। गुणत्रय का विकार होने से स्वभावतः हेय है। मिथ्यात्व का अर्थ यहाँ हेयत्व लेना, यही इस सिद्धान्त में सङ्गत होगा।

•

---

१. सिद्धान्तशिखामणि, १०.७०।

# वीरशैव दीक्षा में स्त्री-शूद्र आदि का अधिकार

*डॉ. महादेव शिवाचार्य (बबलेश्वर)*

## प्रस्तावना

इस संसार में ब्रह्मा द्वारा सृष्ट अनन्त प्राणियों में से मनुष्य-प्राणी सर्वश्रेष्ठ माना जाता है। कोई भी प्राणी जन्म से परिशुद्ध, परिपक्व या सुसंस्कृत नहीं रहता है। उसके लिए कोई संस्कार खासकर धार्मिक संस्कार प्राप्त करना बड़ा आवश्यक होता है। अत: इस जगत् में भी किसी मानव को किसी एक धर्म में प्रवेश पाने के लिए दीक्षा नामक धार्मिक संस्कार धर्माचार्य द्वारा स्वीकार करना अनिवार्य होता है, जो उसके जीवन में एक बड़ी महत्त्वपूर्ण घटना या मोड़ समझी जाती है। खासकर वीरशैव धर्म में यह दीक्षा अन्य धर्म-दीक्षाओं की अपेक्षा बड़ी विलक्षण होती है। इस धर्म में दीक्षित होनेवाले व्यक्ति को सद्गुरु की कृपा से दीक्षा के द्वारा इष्टलिङ्ग प्रदान किया जाता है।

परन्तु सद्गुरु की कृपा तथा दीक्षा प्राप्त करना उतना आसान काम नहीं है। उसके लिए हर एक दीक्षार्थी व्यक्ति को बड़ी कसरत करनी पड़ती है, यानी कई क्लिष्ट परिस्थितियों में से गुजरना पड़ता है, अर्थात् कई प्रकार के परिवर्तन पाने के लिए कई प्रकार की साधना करनी पड़ती है। इसके अलावा काफी इन्तजार करना पड़ता है। मानव जन्म का अन्तिम लक्ष्य समझे जानेवाले मोक्ष की प्राप्ति हेतु किसी भी मनुष्य को ब्रह्मजिज्ञासा करनी पड़ती है। किन्तु अध्यात्मचिन्तकों की चिन्तनशाला में यह एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न चर्चा का विषय बना रहा है कि ब्रह्मप्राप्ति, अर्थात् मोक्षप्राप्ति की साधन-भूत ब्रह्मजिज्ञासा कब करनी चाहिए ? ऐसी एक बड़ी विलक्षण दार्शनिक या पारमार्थिक समस्या के समाधान हेतु **''अथातो ब्रह्मजिज्ञासा''** (ब्रह्मसूत्र १.१.१) इस सूत्र का भाष्य लिखते हुए श्रीपति पण्डिताराध्य शिवाचार्य ने—''शरीरत्रयगतमलत्रयध्वंसक-कारुण्यकल्याणकैवल्यविभूतित्रयप्रदायकाष्टावरणपञ्चाचारसद्गुरुकरुणाकटाक्षलब्धशक्ति-पाताद्यवच्छिन्नपरशिवेष्टलिङ्गधारणात्मकपाशुपतदीक्षाऽऽनन्तर्यमित्यथशब्दार्थो निर्णीयते''। यहाँ 'अथ' शब्द का अर्थ करते हुए सद्गुरु की कृपा से दीक्षा के द्वारा इष्टलिङ्ग के धारण के अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासा करनी चाहिए''। इस प्रकार अपना विचार व्यक्त किया है।

जिस प्रकार वेदान्तशास्त्र में विवेक, वैराग्य शमदमादिषट्क सम्पत्ति और मुमुक्षुता आदि साधनचतुष्टय की प्राप्ति के अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासा का अधिकार माना जाता है, उसी प्रकार वीरशैव सिद्धान्त में त्रिविध दीक्षा के द्वारा जिसके मलत्रय निवृत्त हो गये हों, जो सदा इष्टलिङ्ग को शास्त्रविहित पद्धति से शरीर पर धारण किये हों, जो अष्टावरणों में निष्ठा रखकर पञ्चाचार में परायण हों, वही ब्रह्मजिज्ञासा का अधिकारी माना जाता है। इसका निष्कर्ष यही हुआ कि सद्‌गुरु के द्वारा दीक्षा में प्राप्त इष्टलिङ्ग को शरीर पर धारण करके जो शिव-जीव का अभेद बोधन करनेवाली विद्या में रमण करता है, ऐसा शिवभक्त ही 'वीरशैव' कहलाता है। वीरशैव मत एक नहीं, वह कई प्रकार के शैवमत-प्रभेदों में से एक माना जाता है। अब उन प्रभेदों को जानना आवश्यक है।

## पारमेश्वरागम में वर्णित सप्तविध शैवमत

पारमेश्वरागम के 'मतभेदस्वरूपनिरूपणम्' शीर्षकवाले प्रथम पटल में परमात्मा परमेश्वर जगज्जननी पार्वती के साथ संवाद करते हुए इस प्रकार उपदेश करते हैं–

**अथ वक्ष्ये गिरिसुते मतं मम महत्तरम्।**
**शैवं सप्तविधं पुण्यं वीरशैवादिभेदतः।।**
**वीरशैवं तथानादिशैवमादिपदं ततः।**
**अनुशैवं महाशैवं योगशैवं तु षष्ठकम्।।**
**सप्तमं ज्ञानशैवाख्यं तत्र सर्वोत्तमोत्तमम्।**
**वीरशैवमितीशानि तदङ्गानीतराणि तु।।**

(पा. अ. १.१५-१७)

इसका तात्पर्य है– हे गिरिपुत्रि! अब मैं अपने मत का निरूपण कर रहा हूँ, जो कि इन सभी मतों में श्रेष्ठ है। यह पुण्यदायक शैवमत वीरशैव आदि के भेद से सात प्रकार का है। वीरशैव, अनादिशैव, आदिशैव, अनुशैव, महाशैव और छठाँ मत योग-शैव नाम से प्रसिद्ध है। सातवाँ मत ज्ञानशैव कहलाता है। इन सात मतों में वीरशैव मत ही सर्वश्रेष्ठ है। अन्य सभी मत इसी के अङ्ग माने जाते हैं।

## वीरशैव मत की श्रेष्ठता

संसार में शैवमत के अलावा कई प्रकार के मत हैं। वे सभी मत अपने-अपने में महान् हैं, क्योंकि इन सबका प्राप्य फल एकमात्र मुक्ति है। वीरशैव मत की विशेषता को पारमेश्वरागम में स्वयं ईश्वर ने पार्वती से इस प्रकार कहा है—

हे पार्वती ! अन्य मतों में प्रदर्शित यज्ञ-यागादि अनुष्ठानों के आयोजन में बहुत धन खर्च करना पड़ता है और पूरी सावधानी बरतनी पड़ती है। इसके विपरीत शैव मत में प्रदर्शित अनुष्ठान से महान् शुभकर फल अनायास मिल जाता है। इसलिए निःसन्देह वीरशैव मत सर्वश्रेष्ठ है। आगे वे कहते हैं—

**वीरशैवमतं सद्यो भोगमोक्षैकसाधनम् ।**
**सर्वोत्तमं मम मतं यतः सर्वोत्तमोऽस्म्यहम् ।।**

(पा. आ. १.४२)

अर्थात् वीरशैव मत तत्काल भोग (अष्टविध ऐश्वर्य) और मोक्ष दोनों को देनेवाला एकमात्र साधन है। यह मेरा मत सर्वोत्तम इसलिये है कि मैं स्वयं भी सर्वोत्तम हूँ। प्रस्तुत आगम में भगवान् ईश्वर इस वीरशैव मत की महत्ता, लिङ्ग-दीक्षा एवं लिङ्गधारण तथा इष्टलिङ्ग की पूजा रूपी वीरव्रत में ही निहित है, इस बात को उजागर करते हुए कहा है—

**अत्र वक्ष्ये विशेषं ते लिङ्गधारणवैभवात् ।**
**भक्तिमात्रेण कल्याणि सुखं दुःखाम्बुधिं तरेत् ।।**
**प्रवेशमात्रेण मते मम शैवे मतोत्तमे ।**
**अनायासेन सुसुखं लिङ्गधारणवैभवात् ।।**

(पा. आ. १.६९-७०)

इसका तात्पर्य यह है कि– हे कल्याणि ! वीरशैव मत की इस विशेषता को मैं तुम्हें बताऊँगा कि यहाँ इष्टलिङ्ग धारण की महिमा से, भक्तिमात्र से मनुष्य सुखपूर्वक दुःखसागर को पार कर लेता है। इस श्रेष्ठ वीरशैव मत में प्रवेशमात्र से इष्टलिङ्गधारण की महिमा के सहारे मनुष्य अनायास आत्मसुख को प्राप्त कर लेता है, जो सद्योमुक्ति या मोक्ष की अनुभूति मानी जाती है।

इन बातों के साथ-साथ भगवान् परमेश्वर शैवी दीक्षा व लिङ्गनिष्ठा के प्रति चेतावनी देते हैं कि हे देवि ! शिव दीक्षा, अर्थात् वीरशैव दीक्षा के बिना जो इष्टलिङ्ग धारण करता है अथवा भक्ति के अभाव में जो उसका परित्याग कर देता है, वह घोर नरक में जाता है।

वीरशैव दर्शन साधनाप्रधान होने से और दीक्षा के बिना साधना में प्रवेश न होने के कारण इस दर्शन में मुमुक्षु के लिए दीक्षा अनिवार्य है। दीक्षा से जीव के आणवादि मलत्रय की निवृत्ति होती है। परब्रह्म-परशिव या महालिङ्ग के साथ उसकी आत्मा

अभेदरूपी शिवज्ञान को प्राप्त करेगी। सिद्धान्तशिखामणि में भगवत्पाद रेणुकाचार्य की उक्ति है—

**दीयते च शिवज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम्।**
**यस्मादतः समाख्याता दीक्षेतीयं विचक्षणैः।।** (सि. शि. ६.११)

इसका तात्पर्य यह है कि जिस प्रक्रिया के द्वारा साधक मुमुक्षु को शिवज्ञान दिया जाता है और जिससे पाश-बन्धन कट जाते हैं, उस प्रक्रिया को विचक्षण लोग दीक्षा कहते हैं। यहाँ पर मल-माया-कर्म रूपी भवबन्धन को पाशबन्धन की संज्ञा दी गयी है।

## दीक्षात्रय-वर्णन

इस धर्म में तीन प्रकार की दीक्षाएँ बतायी गयी हैं। योगाङ्ग, भोगाङ्ग और त्यागाङ्ग के पर्यायवाचक कारण शरीर, सूक्ष्म शरीर और स्थूल शरीर में रहनेवाले आणव मल, मायीय मल तथा कार्म मल इन तीनों मलों को हटाने के लिए शैव एवं शाक्त दर्शनों की भाँति वीरशैव दर्शन में तीन प्रकार की दीक्षाएँ स्वीकृत हैं। इसीलिए अगस्त्य मुनि के प्रति रेणुक भगवत्पाद कहते हैं—

**सा दीक्षा त्रिविधा प्रोक्ता शिवागमविशारदैः।**
**वेधारूपा क्रियारूपा मन्त्ररूपा च तापस।।** (सि. शि. ६.१२)

अर्थात् शिवागम के ज्ञाता लोग वेधारूप, क्रियारूप तथा मन्त्ररूप तीन प्रकार की दीक्षाएँ बताते हैं।

दीक्षा संस्कार से पहले दीक्षा प्रदान करनेवाले गुरु के सदाचारसम्पन्न, शान्त स्वभाववाले आत्मज्ञान व शिवतत्त्व के ज्ञान से सम्पन्न आदि कई लक्षण होते हैं, जिनका उसमें विद्यमान रहना नितान्त आवश्यक है। उसी प्रकार दीक्षा ग्रहण करनेवाले शिष्य के भी कार्यकुशल, सदा गुरु की सेवा करने में तत्पर, सत्यवादी, आस्तिक, मधुर एवं प्रिय भाषा बोलनेवाला आदि अनेक लक्षण बताये गये हैं, जिनका उसमें रहना जरूरी है। विद्वान् गुरु को चाहिए कि पहले वह तीन वर्ष पर्यन्त उस शिष्य की परीक्षा कर उसे शुद्ध करे। पारमेश्वरागम के प्रथम पटल में उपर्युक्त गुरु-शिष्य-लक्षण विस्तार से वर्णित है। इस सन्दर्भ में भगवान् शङ्कर जी गौरी माता से कहते हैं— जो मुमुक्षु मेरी कृपा का अधिकारी होता है अथवा जिसका यह अन्तिम जन्म है, उसी को इष्टलिङ्ग धारण में भक्ति उत्पन्न होती है (पा. आ. १.६१-६२)। ऐसा विषय-पराङ्मुख, शान्त स्वभाव का मुमुक्षु भक्त शिवस्वरूप गुरु की शरण में जाय। इन सब गुणों से सम्पन्न शिष्य को सद्गुरु अपने पास बुलाकर विधिवत् दीक्षात्रय को प्रदान करे।

प्रस्तुत आगम में 'दीक्षाक्रम' इस शीर्षक के अन्तर्गत दीक्षा प्रदान करने योग्य सही मास, पक्ष, वार, तिथि, नक्षत्र, योग तथा करण आदि सुमुहूर्त और सुसमय के बारे में बड़े विस्तार से बताया गया है। उसी प्रकार दीक्षा लेनेवाले वटुक या व्यक्ति के देहशुद्धि, करणशुद्धि से पहले दीक्षा स्थान का मण्डप निर्माण, कलश स्थापना और उनकी पूजा विधि सज्जिका, शिवसूत्र और इष्टलिङ्ग का शुद्धीकरण व पूजाविधान एवं होम-हवन विधि आदि के बारे में बड़े विस्तार से प्रथम, तृतीय तथा चतुर्थ पटलों में विवेचित किया गया है। आगे इस ग्रन्थ के अन्तिम भाग बीसवें पटल में अनुशैव आदि छः प्रकार के शैवों के लिए एक कलशवाली दीक्षा का विधान बताया गया है। उसी प्रकार पन्द्रहवें पटल में वर्णित सामान्य, विशेष तथा निराभारी नामक तीन प्रकार के वीरशैव मतावलम्बी साधकों की दीक्षा विधान अलग-अलग वर्णित है। जैसा कि इनमें से प्रथम दो सामान्य वीरशैव तथा विशेष वीरशैवों की दीक्षा तीन कलशों से सम्पन्न होती है। इनके लिए पञ्चब्रह्म अनुवाक और पञ्चाक्षर मन्त्र का ही निश्चित रूप से विधान है। ऐसे ही निराभारी या तुर्य वीरशैव के लिए पाँच कलशों की स्थापना कर अर्थात् एक कलश मध्य में अन्य चार कलश चार दिशाओं में स्थापित कर शतरुद्रीय, पञ्चाक्षर मन्त्र पञ्चानुवाक, प्रणव मन्त्र आदि से तथा पूजानुवाक, स्तोत्र आदि से यह चरम वीरशैव दीक्षाविधि सम्पन्न की जाती है। उसके बाद तुर्य या निराभारी वीरशैव के अत्यन्त कठोर व क्लिष्टमय आचरण व लक्षण के बारे में विस्तार से बताया गया है।

इस प्रकार 'वीरशैव दीक्षा' के कई महत्त्वपूर्ण पहलुओं के बारे में बड़े विस्तार से ब्रह्मसूत्र के श्रीकरभाष्य, श्रीसिद्धान्तशिखामणि और शैवागमों में खासकर पारमेश्वरागम में उद्धृत श्लोकों के सहारे अब तक संक्षेप में विवेचना की गयी। अब आगे हम प्रस्तुत महत्त्वपूर्ण विषय, वीरशैव दीक्षा में स्त्री-शूद्र आदि के अधिकार की मान्यता के बारे में विशद रूप से चर्चा करना चाहते हैं।

## वीरशैव दीक्षा में स्त्री-शूद्र आदि के अधिकार की मान्यता

**वर्णाश्रमादिधर्माणां व्यवस्था हि द्विधा मता।**
**एका शिवेन निर्दिष्टा ब्रह्मणा कथिताऽपरा॥** (सि. शि.)

इस भगवत्पाद रेणुकाचार्य के अनुसार भारतीय परम्परा में वर्णाश्रम धर्म की अवस्था दो प्रकार की मानी जाती है। एक तो ब्रह्मोक्त है, उसे वैदिक कहते हैं। दूसरी शिवोक्त है, वह आगमिक मानी जाती है। वैदिक धर्म वर्णाश्रम समाज को मानता है। किन्तु आगमिक धर्म अतिवर्णाश्रम समाज को मानता है। हमारे भारतवर्ष के प्राचीन इतिहास के पन्ने उलटकर अवलोकन करने पर हमें यह बात विदित होती है कि

वर्णाश्रम प्रधान वैदिक धर्म स्त्री के शारीरिक सहज निसर्गदत्त क्रियाओं को एक प्रमुख त्रुटि मानकर **'न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति'** इस प्रकार की घोषणा करते हुए समाज में स्त्री को पुरुष के समान कोई भी धार्मिक या विधिविधानात्मक क्रिया-कलापों में भाग लेने से सख्त मना करता आ रहा है।

इसके विपरीत अतिवर्णाश्रम समाज-व्यवस्था को माननेवाले वीरशैव धर्म में ऐसी कोई सामाजिक त्रुटि देखने को नहीं मिलती। लेकिन प्रगतिपरक विचारधारा वाले वीरशैव धर्म की आचार-संहिता में वैदिक धर्म या वर्णाश्रम समाज व्यवस्था की भाँति स्त्री या शूद्रादि को कोई भी धार्मिक दीक्षा आदि क्रियाकलापों में भाग लेने के लिए कोई प्रतिषेध नहीं लगाता है। इस महत्त्वपूर्ण विचार या पहलू को सामने रखकर कुछ विस्तार से निम्न प्रकार चर्चा करेंगे। वीरशैव धर्म दीक्षा एवं धार्मिक आचरण में पहले स्त्री के अधिकार की मान्यता अर्थात् धार्मिक संस्कार व आचरण में स्त्री-पुरुष को समान अधिकार पर चर्चा प्रारम्भ करते हैं—

वीरशैव धर्म में प्रत्येक व्यक्ति को साधना में प्रवृत्त होने से पहले परम्परागत अपने कुलगुरु (वंशगुरु) के द्वारा दीक्षा-संस्कार लेना पड़ता है। इस धर्म में साधना करने के लिए स्त्री और पुरुष इन दोनों को समान अधिकार दिया गया है। अतः पुरुषों का जैसे दीक्षा संस्कार किया जाता है, उसी प्रकार स्त्रियों का भी किया जाता है। इस दीक्षा-संस्कार में पदाभिषिक्त शिवाचार्य अपने गोत्र के शिष्यों को इष्टलिङ्ग प्रदान कर पञ्चाक्षरी महामन्त्र का उपदेश करते हैं। यह दीक्षा जन्म के आठवें वर्ष में की जाती है। इस दीक्षा में प्राप्त इष्टलिङ्ग को स्त्री और पुरुष दोनों को अपने शरीर के कौन-कौन से स्थानों में धारण करना चाहिए और किन-किन स्थानों में नहीं धारण करना चाहिए, इस विधान के लिए सिद्धान्तशिखामणि में रेणुकाचार्य की यह उक्ति है—

**मूर्ध्नि वा कण्ठदेशे वा कक्षे वक्षःस्थलेऽपि वा।**
**कुक्षौ हस्ततले वापि धारयेल्लिङ्गमैश्वरम्॥**
**नाभेरधस्ताल्लिङ्गस्य धारणं पापकारणम्।**
**जटाग्रे त्रिकभागे च मलस्थाने न धारयेत्॥**

(सि. शि. ६.५२-५३)

इसका तात्पर्य है – दीक्षित स्त्री और पुरुष दोनों अपने शरीर के मस्तक, कण्ठ, पसली, वक्षस्थल, पेट और हथेली (बाँह)–इन छः स्थानों में से किसी एक स्थान पर अपनी इच्छानुसार धारण कर सकते हैं, किन्तु नाभि के नीचे, जटाग्र में, कटि आदि अशुचि स्थानों में धारण करना पाप का कारण बनता है।

इस इष्टलिङ्ग को स्वर्ण, चाँदी, पीतल, ताम्र आदि उत्तम धातुओं से बनी सज्जिका में रखकर, जो कि शिवलिङ्ग, नन्दीश्वर के लिए आम्रफल, बिल्वफल तथा मोदकाकार का एक छोटा सा मन्दिर होता है, शुक्ल, रक्त, कृष्ण, पीत तथा चित्रवर्ण के शिवसूत्रों में से इच्छानुसार किसी एक का परिग्रह करके इष्टलिङ्ग के मन्दिर रूप उस सज्जिका में संलग्न करके धारण करते हैं। दीक्षा के समय धारण किये हुए इष्टलिङ्ग का वीरशैव स्त्री-पुरुष कदापि अपने शरीर से वियोग न करते हुए प्रतिदिन सुबह और शाम उसे अपने वाम हस्तरूपी पीठ पर रखकर पूजा करते हैं और पूजा के बाद पुनः अपने शरीर पर धारण करते हैं। इस प्रकार वीरशैव धर्म में दीक्षा, इष्टलिङ्ग धारण और उसकी पूजा आदि धार्मिक विधियों के अनुष्ठान में स्त्री-पुरुषों में किसी प्रकार का भेद-भाव नहीं किया जाता, यह इस धर्म की विशेषता है।

## इष्टलिङ्ग की पूजा में सूतक का प्रतिषेध

यहाँ पर यह शङ्का होती है कि स्त्रियों को धर्माचरण का समान अधिकार देने पर जननसूतक और रजस्सूतक प्राप्त होने पर दीक्षा सम्पन्न स्त्री अपने इष्टलिङ्ग की पूजा कैसे कर सकती है ? चूँकि धर्मशास्त्र में सूतक के समय में पूजा आदि का निषेध माना गया है। इस शङ्का के परिहारार्थ वीरशैव आचार्यों ने इष्टलिङ्ग पूजामात्र में सूतक की प्राप्ति नहीं मानी है। अत एव कहा गया है—

**लिङ्गार्चनरतायाश्च ऋतौ नार्या न सूतकम्।**
**तथा प्रसूतिकायाश्च सूतकं नैव विद्यते।।**
**गृहे यस्मिन् प्रसूता स्त्री सूतकं नात्र विद्यते।**
**शिवपादाम्बुसंस्पर्शात् सर्वपापं प्रणश्यति।।**

(सिद्धान्तशिखामणि, ९.४४-४५)

इसका तात्पर्य यह है— "**यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहुयात्**" इस प्रमाण वचन के अनुसार अग्निहोत्र को नित्यकर्म मानकर वैदिक धर्म में नित्य प्रति उसका अनुष्ठान करते हैं, उसी प्रकार वीरशैव धर्म में इष्टलिङ्ग का पूजन नित्यकर्म माना गया है। जिसके अनुष्ठान से पुण्य की प्राप्ति होती हो और अनुष्ठान न करने पर प्रत्यवाय की प्राप्ति होती हो, उसे नित्यकर्म कहते हैं। इस प्रकार नित्य कर्म का अनुष्ठान न करने से प्राप्त होनेवाला दुरित (प्रत्यवाय) उसके अनुष्ठान से प्राप्त नहीं होता है, यही नित्य कर्म का फल है, जो निम्न श्लोक में वर्णित है—

**लिङ्गस्य धारणं यस्य स्थूलदेहे न विद्यते।**
**तद्देहं निष्फलं ज्ञेयं जीवत्यक्तशरीरवत्।।**
**तस्मात्तद्धारणं प्रोक्तं यावज्जीवाग्निहोत्रवत्।।**
(सिद्धान्तशिखोपनिषद्, वी. भा., पृ. ४२)

इस प्रमाण वचन से उमचिगी शङ्कर शास्त्री जी ने इष्टलिङ्ग के बिना वीरशैवों के शरीर को निर्जीव माना है। इससे यावज्जीव अग्निहोत्र के समान उसके धारण और पूजन की पुष्टि होती है।

**प्राणवद्धारणीयं तत्प्राणलिङ्गमिदं तव।**
**कदाचित् कुत्रचिद्वापि न वियोजय देहतः।।** (सि. शि. ६.२५)

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन में भी यही बात कही गई है। इष्टलिङ्ग धारण और उसका पूजन रूप नित्य-कर्म वीरशैव धर्म में स्त्रियों के लिए भी विहित है। अतः आचार्यों ने उस कर्म के अनुष्ठान में स्त्रियों को सूतक की प्राप्ति नहीं मानी है।

**यथा विश्वेशनिकटाद् गङ्गा सूतकवर्जिता।**
**तथा लिङ्गाङ्किता भक्ताः पञ्चसूतकवर्जिताः।।** (लिङ्गसार)

इसका भाव यह है कि धर्मशास्त्र में वर्षाकाल में जब नदियों में बाढ़ आती है, उस समय नदियों में रजस्सूतक की प्राप्ति मानकर नदी-स्नान का निषेध करने पर भी शिवसंयुक्त होने के कारण गङ्गा जी में स्नान की विधि जैसे मानी गयी है, वैसे ही वीरशैव स्त्रियों को भी इष्टलिङ्ग का सम्बन्ध होने के कारण रजस्सूतक नहीं होता।

इस प्रसङ्ग में यह भी स्मरणीय है कि जैसे पौण्डरीक याग आदि दीर्घकालिक सत्रों का सङ्कल्प करके याग करते समय यजमान की पत्नी यदि रजस्वला हो जाती है, तो भी वह स्नान करके पुनः जैसे याग में शामिल हो सकती है, उसी प्रकार वीरशैव धर्म में दीक्षित स्त्री रजस्वला या प्रसूता होने पर भी उसी दिन स्नान एवं गुरु के चरणोदक का प्रोक्षण करके शुद्ध होकर अपने नित्यकर्म इष्टलिङ्ग की पूजा करने के लिए अधिकारी होती है। इष्टलिङ्ग पूजा के अतिरिक्त पाक (रसोई) आदि अन्य कार्यों के लिए वीरशैव धर्म में भी सूतक माना जाता है। जैसे हाथ से छूने के लिए जिह्वा अपवित्र होने पर भी मन्त्रोच्चारण के लिए सदा पवित्र होती है, उसी प्रकार रजस्वला या प्रसूता स्त्री पाक आदि अन्य लौकिक कर्म करने के लिए अयोग्य और अपवित्र होने पर भी इष्टलिङ्ग के धारण एवं उसकी पूजा के लिए वह अग्नि, रवि तथा वायु के समान सदा पवित्र रहती है। इसीलिए सिद्धान्तशिखोपनिषद् भाष्य में कहा गया है–

**स्वेष्टलिङ्गैकपूजायां नैवाशौचं विधीयते।**
**पौण्डरीके रजः स्त्रीणां स्वाग्निहोत्रे यथा तथा।।**
**अकरस्पर्शयोग्यापि यथा जिह्वा महेश्वरि।**
**मन्त्रोच्चारणमात्रस्य पूता भवति भूतले।।**
**तथा सूतकिनः शैवाः पूजामात्रसुनिर्मलाः।**
**नाऽन्यस्पर्शानुकूलाः स्युरिति वेदानुशासनम्।।**

(सिद्धान्तशिखोपनिषद्, वी. भा., पृ. ४३)

पराशर स्मृति के इस वचन को उद्धृत करते हुए भगवान् भाष्यकार श्रीपति पण्डिताराध्य जी ने श्रीकर भाष्य के जिज्ञासाधिकरण में स्त्रियों की इष्टलिङ्ग पूजा में कोई सूतक बाधक नहीं होता, इस बात का समर्थन किया है।

इस प्रकार अनेक प्रमाणों से इष्टलिङ्ग पूजा में सूतक की प्राप्ति न होने से इष्टलिङ्ग दीक्षा में पुरुष और स्त्री इन दोनों को समान अधिकार है। अन्य धर्मों की अपेक्षा इस धर्म में स्त्रियों को भी धार्मिक स्वातन्त्र्य देकर वीरशैव आचार्यों ने इस धर्म की प्रतिष्ठा को बढ़ाया है।

अब हम प्रस्तुत ग्रन्थ पारमेश्वरागम स्त्री के दीक्षा-लिङ्गधारणादि धार्मिक अधिकार के बारे में क्या राय प्रकट करता है, उसका अवलोकन करें। इस ग्रन्थ के प्रथम पटल में भगवान् महेश्वर माता गौरी को सम्बोधित करते हुए लिङ्गधारण की महिमा का इस प्रकार वर्णन करते हैं—

**न स्पृष्टिर्न रजोदोषो न स्त्रीबालादिकल्पना।**
**न जन्ममरणाशौचं न स्नानादिविधिर्यतः।।**

(पा. आ., १.५७)

इसका तात्पर्य यह है– इस मत में, अर्थात् वीरशैव मत में स्पर्शदोष, रजोदोष, स्त्री या बालिका आदि की कल्पना, जन्म और मरणजन्य अशौच तथा स्नानविधि आदि की कोई मान्यता नहीं है।

उसी प्रकार अन्य कुछ श्लोकों में अपनी उत्कृष्ट अधिकार वाणी में साक्षात् शम्भु भोले महादेव घोषित करते हैं—

**स्त्रियो बालास्तथा वृद्धाः खञ्जाः कुब्जान्धपङ्गवः।**
**उन्मत्ता बधिराः काणाः शठा धूर्ताश्च वञ्चकाः।।**
**चोरा जारास्तथा वेश्या आचाण्डालान्तसम्भवाः।**
**मल्लिङ्गधारणादेव मद्रूपा एव ते शिवे।।**

न बालवृद्धभेदोऽस्ति नमस्कारादिपूजने ।
सर्वेऽपि वन्दनीया हि विधवापुष्पिणीमुखाः ।।

(पा. आ., १.५९-६१)

इसका अर्थ यह है– हे शिवे ! स्त्री, बालक, वृद्ध, लूले, कुबड़े, अन्धे, लंगड़े, पागल, बहरे, काने, कपटी, धूर्त, ठग, चोर, व्यभिचारी, वेश्या और चाण्डाल सभी प्राणी इष्टलिङ्ग धारण करने से शिवस्वरूप हो जाते हैं। नमस्कार करने में, पूजा करने में यहाँ बालक अथवा वृद्ध का भेद नहीं किया जाता। उसी प्रकार विधवा, रजस्वला आदि सभी यहाँ वन्दनीय माने जाते हैं।

वीरशैव दीक्षा तथा इष्टलिङ्ग धारण व पूजादि धर्माचरणों में स्त्री के अधिकार की मान्यता के बारे में विशद रूप से यहाँ विवेचना की गयी। इतना हमें पर्याप्त लगता है। अब आगे वीरशैव धर्म दीक्षा या आचरण के विषय में स्त्री की तरह समाज में शूद्रादि निम्न श्रेणी के लोगों के अधिकार की मान्यता के बारे में चर्चा करेंगे।

## वीरशैव धर्म दीक्षा एवं धार्मिक आचरणों में शूद्र व अन्त्यजों के अधिकार की मान्यता

भारतीय परम्परा में वर्णाश्रम धर्म की व्यवस्था कितनी मानी गयी है ? इसके बारे में हमने पिछले पृष्ठ में चर्चा की है। उस दृष्टि से दो प्रकार की व्यवस्था बतायी गयी है। एक तो ब्रह्मोक्त, जिसे वैदिक कहते हैं। दूसरी शिवोक्त है, जिसे आगमिक मानते हैं। पहली जो ब्रह्मोक्त वैदिक परम्परा है, उसमें जिस प्रकार धार्मिक संस्कार या क्रियाकलापों में स्त्री को कोई प्रातिनिध्य नहीं दिया गया है, उसी प्रकार शूद्र या अन्त्यजों को भी समाज में धार्मिक क्रियाकलापों से दूर रखा गया था, यह बात भारतवर्ष के विगत इतिहास या पुराने संस्कृत-साहित्य के ग्रन्थों को खोलकर अनुशीलन करने से पता चलता है। त्रेतायुग जैसे पुराने जमाने में हिन्दू समाज में शूद्र, अतिशूद्र या अन्त्यज कहलानेवाले नीच श्रेणी के आम लोगों को कोई भी धार्मिक क्रियाकलाप में, ज्ञान-सत्रादि समारोह में अथवा यज्ञ-यागादि कर्मकाण्डों में हिस्सा लेने के लिए प्रतिबन्ध लगाया गया था। इतना ही नहीं, उन निम्न स्तर के लोगों से वेदाध्ययन करने का अधिकार भी छीना गया था। अगर कोई भी शूद्र या चाण्डाल वेदाध्ययन करने का साहस करता था, तो उसके कान में खौलता हुआ लौह का रस छोड़कर दण्डित करने की अतिक्रूर प्रथा प्रचलित थी। परन्तु शिवोक्त आगमिक परम्परा में अर्थात् अतिवर्णाश्रम समाज व्यवस्था को माननेवाले वीरशैव धर्म पद्धति में उपर्युक्त कोई सामाजिक त्रुटि या कुरीति देखने को नहीं मिलती। वैदिक परम्परा या वर्णाश्रम

समाज-व्यवस्था की भाँति शूद्रादि निम्नश्रेणी के लोगों को कोई भी धार्मिक संस्कार या क्रियाकलापों में भाग लेने में कोई प्रतिषेध नहीं लगाता। उसके बदले में सभी वीरशैव मतावलम्बियों को चाहे ब्राह्मण हो, क्षत्रिय हो, वैश्य, शूद्र, अतिशूद्र या चाण्डाल हो, उन सभी को समान अधिकार दिया गया है। इस तत्त्व को उजागर करनेवाली सूक्ष्मागम की उक्ति— **"शिवसंस्कारसम्पन्ने जातिभेदो न विद्यते"** उपर्युक्त विचार की पुष्टि करती है।

वीरशैव धर्म के प्रमुख ग्रन्थ श्रीसिद्धान्तशिखामणि, जिसे शैवागमों का सार माना जाता है और अन्य कई ग्रन्थों में मानवजाति में समानता, सेवाभाव, सामाजिक कुरीतियों का निराकरण, असंग्रह प्रवृत्ति, धार्मिक स्वातन्त्र्य, जाति-भेद, लिङ्ग-भेद एवं वर्ग-वर्णभेद रहित समाज के तत्त्वों का उल्लेख हम देख सकते हैं।

अछूत हो, शैव या ब्राह्मण हो या अन्य कोई भी श्रेणी का व्यक्ति हो, भक्तिमान् व्यक्ति शिव को प्रिय होता है, परन्तु भक्तिहीन व्यक्ति ब्राह्मण होने पर भी वह शिव को प्रिय नहीं होता। उपर्युक्त सभी बातों का तात्पर्य यही है कि समाज में हर एक व्यक्ति को अपने हृदय में शिवभक्ति को जगाना प्रमुख कर्तव्य समझना चाहिए। इस अतिवर्णाश्रम परम्परा को उजागर करनेवाला वीरशैव धर्म पद्धति में शिवभक्त की कोई जाति नहीं होती—

**ब्राह्मणो क्षत्रियो वापि वैश्यो वा शूद्र एव वा।**
**अन्त्यजो वा शिवे भक्तः शिववन्मान्य एव सः।।**
**शिवभक्तिसमावेशे क्व जातिपरिकल्पना।**
**इन्धनेष्वग्निदग्धेषु को वा भेदः प्रकीर्त्यते।।**

(सि. शि., ११.५४-५५)

यह रेणुक भगवत्पादाचार्य की अधिकार वाणी है। इसका तात्पर्य यह है– ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य या शूद्र कोई भी हो, अगर वह शिवभक्त हो गया, तो उसकी जाति नहीं पूछनी चाहिए, क्योंकि अग्नि में विभिन्न जाति की लकड़ियाँ भस्म होने के बाद लकड़ियों में जाति की पहचान हम नहीं कर सकते, इसी प्रकार दीक्षासम्पन्न वीरशैवों में जातिभेद करना उचित नहीं है। वैसा आचरण करना भी निषिद्ध है। वीरशैव होने के बाद पूर्वाश्रम की पद्धति व सम्प्रदाय को छोड़ देना चाहिए। अगर ऐसा नहीं करते हैं, तो उनकी लिङ्गपूजा निष्फल होती है। वीरशैव दीक्षा के बाद ब्राह्मण से अन्त्यज तक सब समान होते हैं। यह आगमिक अतिवर्णाश्रम समाज पद्धति की जाति-रहित या जात्यतीत (सेक्यूलरिज्म) की परिकल्पना है।

## धार्मिक अधिकार

अब हम प्रस्तुत ग्रन्थ पारमेश्वरागम में शूद्र एवं अन्त्यजों की दीक्षा व लिङ्गधारणादि धार्मिक अधिकार के बारे में क्या आदेश दिया जाता है ? और उस अधिकार की क्या मान्यता है ? इसका अनुशीलन करें।

प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रथम पटल में लिङ्गधारण के माहात्म्य का वर्णन करते हुए कैलासपति परमेश्वर देवी पार्वती से कहते हैं—

**ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा ये चान्यजातयः ।**
**लिङ्गधारणमात्रेण शिवा एव न संशयः ।।**

(पा. आ., १.५८)

इसका तात्पर्य यह है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र अथवा अन्य किसी भी जाति का व्यक्ति हो, वह इष्टलिङ्ग को धारण करने मात्र से निःसन्देह शिवस्वरूप हो जाता है। आगे उसी प्रकार वे उपदेश करते हैं—

**न तस्य जातिभेदोऽस्ति न शुच्यशुचिकल्पना ।**
**न स्पृष्टिर्नापि वाऽशुद्धिः सर्वं शिवमयं यतः ।।**
**यस्यास्ति भक्तिरीशानि ! वीरशैवमताश्रये ।**
**भक्तिमात्रपवित्रा हि सर्व एवाधिकारिणः ।।**

(पा. आ., १.५५, ६२)

इसका भावार्थ यह होता है- यहाँ जातिभेद की कल्पना नहीं रह जाती, पवित्रता और अपवित्रता की कल्पना भी समाप्त हो जाती है। स्पर्श दोष और अशुद्धि सब कुछ समाप्त हो जाते हैं, क्योंकि यहाँ तो सब कुछ शिवमय है। हे ईश्वरि ! वीरशैव मत के प्रति जिसकी अर्थात् कोई भी जाति या वर्ण के व्यक्ति की भक्ति है, वे सब उसके अधिकारी माने जाते हैं, क्योंकि भक्तिमात्र से वे पवित्र हो जाते हैं।

प्रस्तुत आगम के सातवें पटल में अतिथिसत्कार नामक शीर्षक के अन्तर्गत भगवान् शङ्कर जी माता गौरी से यह बात कहते हैं—

**न जातिभेदस्तत्रास्ति लिङ्गिनां शिवयोगिनाम् ।**
**न दृष्टिस्पृष्टिदोषो वा सर्व एव शिवाः शिवे ।।**

(पा. आ., ७.५३)

इसका तात्पर्य यह है- हे शिवे ! इष्टलिङ्गधारी शिवयोगियों में जातिभेद नहीं

माना जाता। दृष्टिदोष अथवा स्पर्शदोष की भी यहाँ प्रवृत्ति नहीं होती, क्योंकि वीरशैव मत के अनुसार यहाँ सब कुछ शिवमय है, अर्थात् सर्वत्र अद्वैत है, यानी सर्वत्र समान भाव है।

अब हम एक अन्तिम निष्कर्ष के रूप में कह सकते हैं कि इस प्रकार यहाँ वीरशैव संस्कार या धर्माचरण में शूद्रादि के अधिकार की मान्यता को पारमेश्वरागम के कई पटलों के कई श्लोकों के सहारे सिद्ध किया गया। हमारा अन्तिम सुझाव इस प्रकार है।

## उपसंहार

आजकल इस ईसा के त्रिसहस्राब्द के प्रारम्भिक काल में, खासकर अन्यान्य वादों के अलावा आतङ्कवाद का विश्व भर मे रौद्र ताण्डव प्रदर्शन नित्य देखने को मिल रहा है। विश्व के किसी भी स्थान या देश में शान्ति-चयन न देखने को या न सुनने को मिल रहा है। ऐसी स्थिति में हमारे देश की एकता व अखण्डता खतरे में पड़ी है। हर जगह घोर सङ्कट का भवितव्य सिर पर मंडरा रहा है। जैसे अखण्ड हिन्दू संस्कृति या हिन्दू धर्म पर क्रिश्चियन या यवन धर्मोपदेशकों या धर्मप्रचारकों द्वारा देश के कई प्रदेश में मर्म कुठाराघात हो रहे हैं। विराट् हिन्दू समाज या राष्ट्र धीरे धीरे खण्डित या छिन्न-विच्छिन्न होने का सिर्फ आभास ही नहीं, प्रत्यक्ष या सही आकलन की सूचना भी मिल रही है। ऐसी स्थिति में ये स्त्री-शूद्र आदि के लोग स्वधर्म से अन्य धर्म में पलायन कर रहे हैं। **'स्वधर्मे निधनं श्रेयः'** को झुठलाया जा रहा है। प्रतिभा-पलायन, धर्मान्तर-पलायन सतत गतिशील है। इस स्थिति में सबको ऊपर उठाकर अन्यों के साथ समान अधिकार प्रदान करनेवाले पारमेश्वरागम का सन्देश समय की आवाज बुलन्द करता है।

●

# Secular Outlook in the Pārameśvarāgama

*Dr. P. M. Dinesh*

In ancient India, every field was associated with Caste-system, as a result of which a Śūdra was excluded from the participation in any religious or spiritual activities. Because that privilege was given to twice-born persons belonging to the first three higher castes, namely, 1. Brāhmaṇa, 2. Kṣatriya, 3. Vaiśya.

In brief, there was hardly any field considered to be secular. Even woman was considered to be equal to a Śūdra in many respects. In this context the following Gīta śloka appears to be very revolutionary–

मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम् ।।[१]

Fortunately we can see twinkling stars here and there in dark nights, such as Yoga Philosophy. Yoga could be practised by every person having interest in the attainment of Salvation irrespective of caste, sex and age. This can be evident in the following verse of Svātmārāma–

युवा वृद्धोऽतिवृद्धो वा व्याधितो दुर्बलोऽपि वा ।
अभ्यासात् सिद्धिमाप्नोति सर्वयोगेष्वतन्द्रितः ।।[२]

(He who untiringly practices Yoga in all its aspects attains success even if he is young, old, decrepit, diseased, or weak)

It does not mean that all persons belonging to different age groups and different sexes can attain the same amount of success in yoga practice irrespective of individual efforts. In other words, even

---

1. Bhagavadgītā, IX-32
2. Haṭhapradīpikā, I-64

though success depends upon individual efforts and physical conditions, yet equal privilege is given to all aspirants irrespective of caste etc.

Fortunately enough the Śaivāgamas contain revolutionary ideas and ideals like caste-eradication. Vīraśaiva Philosophy explained in the last portion of the Śaivāgamas beginning with Kāmika and ending with Vātula is very liberal in its outlook as regards discrimination between man and man depending upon caste, creed etc. In other words, this Philosophy aims at the eradication of discrimination between man and man, depending upon caste, sex etc. As such this religion is well known as Ativarṇāśrama dharma, sages like Agastya are considred to be Vīraśaivas as they were Ativarṇāśramī and jīvanmukta.

अगस्त्यो जैमिनिश्चैव विश्वामित्रोऽथ कश्यपः ।
भारद्वाजोऽङ्गिरा अत्रिर्वशिष्ठो रोमहर्षणः ।।
एते सर्वे महाभागा अतिवर्णाश्रमे रताः ।
वीरशैवाः समाख्याता जीवन्मुक्ता न संशयः ।।[१]

The moment a person undergoes Liṅgadīkṣā, he becomes Ativarṇāśramī i.e., his previous caste and stage of life become meaningless with reference to a person who wears Iṣṭaliṅga. The Kāraṇāgama suggests this ideal as follows.

अत्याश्रमं पाशुपतं शाम्भवं तच्छिरोव्रतम् ।
इत्येवं नामभिः पुण्यैर्निगमान्तेषु गीयते ।।[२]

Pārameśvarāgama narrates the same explicitly as follows–

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा ये चान्यजातयः ।
लिङ्गधारणमात्रेण शिवा एव न संशयः ।।[३]

Even with reference to the funeral ceremony caste discrimination is not allowed in Vīraśaivism.

न तत्र जातिभेदोऽस्ति वेदिकाक्षेत्रमण्डले ।
न लिङ्ग्यलिङ्गिसम्भेदः सर्व एवाहमीश्वरि ।।[४]

1. Kriyāsāra, I-15 & 15
2. Kāraṇāgama, I-9
3. Pārameśvarāgama, I-58
4. Ibid XIX-43

The same Āgama advocates the eradication of discrimination between man and man on account of caste, sex, age position in society etc.

न बालवृद्धभेदोऽस्ति नमस्कारादिपूजने ।
सर्वेऽपि वन्दनीया हि विधवापुष्पिणीमुखाः ।।
यस्यास्ति भक्तिरीशानि वीरशैवमताश्रये ।
भक्तिमात्रपवित्रा हि सर्व एवाधिकारिणः ।।[1]

This lofty ideal is explained very beautifully as follows–

शिवसंस्कारयोगेन शिवधर्मानुषङ्गिणाम् ।
प्राकृतानां न धर्मेषु प्रवृत्तिरुपपद्यते ।।[2]

The concept of Sarvodaya is at the root of this ideal. Pūrvāśrama-nirāsana becomes significant in this context. The Siddhānta Śikhāmaṇi explains this ideal as follows-

शिवसंस्कारयुक्तेषु जातिभेदो न विद्यते ।
काष्ठेषु वह्निदग्धेषु यथा रूपं न विद्यते ।।

It is natural; therefore, that caste discrimination is abolished not only with reference to eating but also with reference to blood relation. In other words all persons become equal when they undergo Liṅgadīkṣā, Basaveśvara in the 12th century tried to practise this ideal in his own time.

Woman was neglected in the society after Vedic period. But Vīraśaiva religion recognizes her rights, privileges which are in no way inferior to those of man. Vīraśaivism condemns Pratikūla-dāmpatya. As such a woman not undergoing Liṅgadīkṣā is not authorized to serve her husband who is a Liṅgadhārī.

अदीक्षासंस्कृता नारी यं यं पाकं करोति च ।
स स नैवार्हति किल पाको मह्यं निवेदितुम् ।।[3]

---

1. Pārameśvarāgama, I-61 & 62
2. Siddhāntaśikhāmaṇi, X-33
3. Kārṇāgama, II-67

Iṣtalingadhāraṇa is the differentia of Vīraśaiva religion. Iṣtliṅga is said to avoid all unwanted things (aniṣṭas). The Siddhāntaśikhāmaṇi explains this idea as follows–

इष्टलिङ्गमिदं साक्षादनिष्टपरिहारकम् ।
धारयेदवधानेन शरीरे सर्वदा बुधः ।।[२]

Invariable association of Iṣṭaliṅga gives rise to 'dehadevālaya' culture which Basaveśvara narrates in his vacana poetically–

This ideal is explained by Sūkṣmāgama Kriyāpāda–

देहो देवालयः प्रोक्तो जीवो देवः सदाशिवः ।
इति निश्चितसद्भावः पिण्डजं लिङ्गमीरितम् ।।[३]

This culture is capable of eradicating many social evils like caste discrimination, priesthood, exploitation of weaker section in society by priestly class etc. So, it can be concluded that no religion in the world is equal to Vīraśaiva religion. The following verse of Pārameśvāragama is justified–

वीरशैवमतं सद्यो भोगमोक्षैकसाधनम् ।
सर्वोत्तमं मम मतं यतः सर्वोत्तमोऽस्म्यहम् ।।[४]

•

1. Siddhāntaśikhāmaṇi, VI-50
2. Sūkṣmāgama, VIII-27
3. Pārameśvarāgama, I-41

# वीरशैव दीक्षा में स्त्री-शूद्र आदि का अधिकार

*श्रीमती प्रमोदिनी पण्डा*

अनेकता में एकता के लिए अनोखा यह हमारा भारतवर्ष धर्म के क्षेत्र में भी विविधता को वहन करता है; यद्यपि आत्मा और परमात्मा को मिला देना हर धर्म का लक्ष्य है। सर्वप्राचीन धर्म सनातनधर्म है, जो वैदिक धर्म द्वारा परिपुष्ट हुआ है। आर्य भारत के प्राचीन अधिवासी हैं, या नहीं, यह आज भी विचाराधीन है। मगर निगम-आगम को लेकर परिचित हिन्दूधर्म बहुशः आर्य भावनाओं से प्रेरित है।

आधुनिक समालोचक वेद का आलोड़न-अध्ययन करना उचित समझते हैं। वर्ण या जाति प्रथमतः जन्मानुसार न होकर कर्मानुसार थी, यह उनका विश्वास है। एक ही वृक्ष से एक ही प्रकार का फल प्राप्त हो सकता है, तो एक ही परमेश्वर के विभिन्न अंशों से जात लोग आर्य और अनार्य कैसे हो सकते हैं[1] ?

संहिताओं में कहीं भी आर्य-अनार्य की चर्चा नहीं हुई है। प्रथमतः सभी के लिए वेदाध्ययन सुकर था, परन्तु परवर्ती काल में वैदिक साहित्य का विकास उच्चारण के ऊपर गुरुत्व और सामाजिक भावनाओं में परिवर्तन ने नारियों को वेदाध्ययन से वंचित किया। वेद में सद्योद्वाहा और ब्रह्मवादिनी का उल्लेख है। पुनश्च पिता द्वारा आचरित कर्म कौलिक कर्म के नाम से परिचित हुआ। वह कर्म पुत्र के लिए सहज होने से हस्तकर्म के लिए प्रेरित लोगों ने कष्टसाध्य वेदाध्ययन को अनावश्यक समझा। पुनश्च ज्ञानजीवी कर्मजीवी की अपेक्षा अपने को श्रेष्ठ मानने लगे। जिससे ज्ञानविहीन त्रुटिपूर्ण कर्म में लिप्त लोगों को वे अनार्य/शूद्र कहने लगे। जबकि नारी अकेली यज्ञकर्म करने के लिए समर्थ थी (कौशल्या, सीता, तारा आदि द्वारा यज्ञकर्म सम्पादन) और शूद्र रूप में परिगणित रथकारादि के वैदिकानुष्ठान करने का उल्लेख मैत्रायणी संहिता आदि में है[2]।

**'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति'**[3] मत को स्थापित करके वेद, ३३ या ३३ करोड़ देवता एक ही परमेश्वर के विभिन्न रूप हैं, यह व्यक्त करता है। इस वाद का

---

१. ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत॥ (ऋ. १०.९०.१२)

२. मै. सं. ११.९.५।

३. ऋ. १.१६४.४६।

समर्थन ऋग्वेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद, वाराहपुराण, ब्रह्मपुराणादि भी कर रहे हैं[१]। उनमें से अन्यतम देवता रुद्र हैं, जो आशुरोष से आशुतोष के रूप में 'शिव' नाम से परवर्ती काल में प्रसिद्ध हुए। वैदिक धर्म के प्रतिष्ठा से पूर्व भारतवर्ष की प्राचीन सभ्यता 'हरप्पा' और 'मोहनजोदड़ो' में भी रुद्रपूजा का प्रचलन था। तब वे 'पशुपति' के रूप में पूजित होते थे। एक ही देव के ये सब विभिन्न नाम हैं। इनका उल्लेख अथर्ववेद में है[२]।

भारतवर्ष में प्रचलित विभिन्न सम्प्रदायों में प्रमुख हैं– वैष्णव, शैव, शाक्त, गाणपत्य आदि। हर सम्प्रदाय में गुरु की महिमा है। गुरु से दीक्षाग्रहण के बिना मुक्ति सम्भव नहीं। अपर पक्ष में पुस्तक में उल्लिखित मन्त्र का स्वयं उच्चारण करके कोई पापभाक् तो हो सकता है, परन्तु मुक्ति नहीं पा सकता[३]। इसका उल्लेख मत्स्यसूक्त में इस प्रकार है—

---

१.क. सुपर्णं विप्राः कवयो वचो त्रिरेकं सन्तं बहुधा कल्पयन्ति। (ऋ. १०.११४.५)
ख. नमः शम्भवाय च मयोभवाय च, नमः शङ्कराय च मयस्कराय च, नमः शिवाय च शिवतराय च। (यजु. १६.४१)
ग. ................त्वमग्ने रुद्रः। (ऋ. २.१.३-७)
२.क. स धाता स विधाता स वायुर्नभ उच्छ्रितम्।
सोऽर्यमा स वरुणः स रुद्रः स महादेवः॥
सो अग्निः स ३ सूर्यः ३ एव महायमः।
तं वत्सा उपतिष्ठन्ति एकशीर्षाणो युता दश॥ (अथर्व. १३.४)
ख. यो विष्णुः स स्वयं ब्रह्मा यो ब्रह्मा सोऽहमेव च।
वेदत्रयेऽपि यज्ञेऽस्मिन् पण्डितेष्वेव निश्चयः॥
यो भेदं कुरुतेऽस्माकं त्रयाणां द्विजसत्तम।
स पापकारी दुष्टात्मा दुर्गतिं समवाप्नुयात्॥ (वाराहपुराण)
ग. शङ्करः सर्वभूतात्मा करुणावरुणालयः।
सर्वेषां सर्वदार्तानां शिव एव परा गतिः॥
यद्यप्येषां न भेदोऽस्ति देवानां तु परस्परम्।
तथापि सर्वसिद्धिः स्यात् शिवादेव सुखात्मनः॥
(ब्रह्मपुराण, १०९/३७, १३०/१७, २११/७९)
३.क. प्रणवाद्यं न दातव्यं मन्त्रं शूद्राय सर्वथा।
आत्ममन्त्रं गुरोर्मन्त्रं मन्त्रं चाजपसंज्ञकम्॥
स्वाद्यप्रणवसंयुक्तं शूद्रे मन्त्रं ददद्द्विजः।
शूद्रो निरयमाप्नोति ब्राह्मणो यात्यधोगतिम्॥ (श्रुतिः)
ख. सावित्रीं प्रणवं यजुर्लक्ष्मीं स्त्रीशूद्रो यदि जानीयात् स मृतोऽधो गच्छतीति। (वाराहीये)

दीक्षामूलं जपं सर्वं दीक्षामूलं परं तपः ।
दीक्षामाश्रित्य निवसेद् यत्र कुत्राश्रमे वसन् ।।
अदीक्षिता ये कुर्वन्ति जपपूजादिकाः क्रियाः ।
न भवन्ति प्रिये! तेषां शिलायामुप्तबीजवत् ।।
देवि! दीक्षाविहीनस्य न सिद्धिर्न च सद्गतिः ।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन गुरुणा दीक्षितो भवेत् ।।
अदीक्षितोऽपि मरणे रौरवं नरकं व्रजेत् ।
तस्माद् दीक्षां प्रयत्नेन सदा कुर्य्याच्चि तान्त्रिकात् ।।
ग्रन्थे दृष्ट्वा तु मन्त्रं वै यो गृह्णाति नराधमः ।
मन्वन्तरसहस्रेषु निष्कृतिर्नैव जायते ।।
नादीक्षितस्य कार्यं स्यात्तपोभिर्नियमव्रतैः ।
न तीर्थगमनेनापि न च शारीरयन्त्रणैः ।। (मत्स्यसूक्ते)

परवर्ती वैदिक साहित्य में स्त्री-शूद्रों को दीक्षा देना वर्जित किया गया है[१]। पहली बार तैत्तिरीय ब्राह्मण (३.२.३९) शूद्रों को वैदिक धर्म से वञ्चित करता है। जबकि 'अग्निचयन' धनिक शूद्र के द्वारा भी किया जा सकता है।

इस परिस्थिति में शैवागम वर्णव्यवस्था को नहीं मानता, यद्यपि इसके आद्य प्रवर्तक ब्रह्मण थे[१]। कर्णाटक में वीरशैव धर्म का बहुत प्रचार है। इसके अनुयायियों का नाम लिङ्गायत या जङ्गम है। ये लोग शङ्कर की लिङ्गात्मक मूर्ति को गले में हर समय धारण करते हैं। पाँच महापुरुषों ने इस मत का भिन्न-भिन्न समयों में उपदेश किया है। रेणुकाचार्य, वारुकाचार्य, एकोरामाचार्य, पण्डिताराध्य तथा विश्वाराध्य नामक महापुरुषों ने क्रमशः सोमेश्वर, सिद्धेश्वर, रामनाथ, मल्लिकार्जुन तथा विश्वनाथ नामक प्रसिद्ध शिवलिङ्गों से आविर्भूत होकर शैवधर्म का प्रचार किया और 'वीर' सिंहासन की रम्भापुरी (मैसूर) में, 'सद्धर्म' सिंहासन की उज्जयिनी में, 'वैराग्य' सिंहासन की केदारनाथ के पास 'ऊखी' मठ में, 'सूर्य' सिंहासन की 'श्रीशैल' में तथा 'ज्ञान' सिंहासन की काशी 'जंगमबाड़ी' मठ में स्थापना की। शैव सिद्धान्त के २८ आगम वीरशैव अनुयायियों को भी मान्य हैं। श्रीपति (१०६० ई.) पण्डिताराध्य ने ब्रह्मसूत्र पर 'श्रीकर' भाष्य लिखकर इस मत की उपनिषद्मूलकता को प्रदर्शित किया है। इन आगमों में 'पारमेश्वरागम' अन्यतम है।

---

१.क. हे मुनियों! ब्राह्मणों! अधिक कहने से क्या लाभ ? शिवलिङ्ग पूजा करने में स्त्रियों तथा अन्य सब लोगों का भी अधिकार है। (वि. सं. २१.३९.४०)

ख. निर्वीर्य्यं च पितुर्मन्त्रं शैवे शाक्ते न दुष्यति। (कौलिक मन्त्रदीक्षा)

It has also been uttered that recitation of hymn (japa), praising the glory (stotra) and paying obeisance (Pranāmādi) should also be offered while worshipping Iṣṭaliṅga on the lotus palm-seat.

जपस्तोत्रप्रणामादि पाणिलिङ्गः समाचरेत् ।।

Pārameśvarāgama,13.57

Immense is the result produced by worshipping Iṣṭaliṅga on the lotus-palm-seat only.

अनन्तगुणितं पाणिपङ्कजे मम पूजनम् ।।

Pārameśvarāgama, 13.67

But the Iṣṭaliṅga must be bestowed by Guru through proper procedure.

It is to be noted here that worship of Iṣṭaliṅga meditating the aforesaid auspicious things within Iṣṭaliṅga and Iṣṭaliṅga permeating in everything is very significant. By constant meditation on Iṣṭaliṅga, devotee thus identifies himself with the God manifesting the universe. Then devotee is able to ascend to Prāṇaliṅgīsthala. The lotus-palm seat exists in one's own body and this body is the abode of all deities and pilgrimages.

सन्निधावप्रयत्नेन स्वदेहे वर्तते करः ।
सर्वदेवमयं पीठं सर्वक्षेत्रमयं परम् ।।

Pārameśvarāgama, 13.73

सर्वमन्त्रमयं पुण्यं सर्वपीठमयं परम् ।
पवित्राणां पवित्रं तत् पाणिपङ्कजमर्चनम् ।।

Pārameśvarāgama, 13.80

Pañcākṣara hymn is the supreme among all hymns–

यथा मन्त्रेषु सर्वेषु मम पञ्चाक्षरः परः ।।

Pārameśvarāgama, 13.81

God asserts that as devotion to me is supreme among the devotions to all deities, so also worship on the lotus palm seat is the supreme among all the types of worships.

The transcendental being is divided into two, namely, the Liṅga

and Aṅgasthala. One and the same spirit divides Itself into two as the worshipper and the worshipped to realise the real nature of the self. So, the power is also divided into Śakti and Bhakti. Śakti is that mystic power which is descending and aims at uniting the soul with the God by removing the bonds of the soul.

Thus the one element flowing in two channels named Śakti and Bhakti causes the ascending order of jīva from Bhaktasthala to Prāṇaliṅgīsthala through Māheśvara and Prasādīsthala. Devotee endowed with Śiva-consciousness is enlightened with the luminous Liṅga in his heart is known as Prāṇaliṅgī sādhaka. This Prāṇaliṅga is meditated upon on the six centres of Mulādhāra etc. Then in the Brahmarandhra thousand petalled lotus should be contemplated and uncaused Siva is adorned on the seat. The accomplishment of such medition is known as Śivayoga-samādhi.

But this is not the end. Realising the consciousness-bliss, sādhaka takes refuge in the highest blissful enjoyment with blissful devotion– Ānanda Bhakti that indicates the state of Śaraṇasthala, through which sādhaka finally reaches the highest state known as 'Samarasa-Bhakta'– The state of 'Sivoham'. This is the state of complete unison or identity with God transcending the duality of Aṅga and Liṅga.

Thus the process of journey that started from the worship of Iṣṭaliṅga contemplating the whole universe on the lotus-palm-seat ends with the realisation of the consciousness-bliss of the supreme as Sadhaka's own self. The process of Linga-worship begins with the contemplation of gross elements on the lotus-palm of one's ownself and then culminates in the identification of the self-consciousness with that of the supreme Self-'Liṅgāṅgā sāmarasya' is the end of life according to the Vīraśaivism. So, the journey is from the contemplation of the gross elements through the principles of subtler and subtlest to the pure Being that transcends all relativity.

Thus the liṅga-worship in Vīraśaivism with intense devotion and unflinching concentration is the means to an end. The fulfilment of goal is possible only by the grace of Guru through Dīkṣā.

•

।। ॐ नमः शिवाय ।।

# वीरशैवों की आचार-मीमांसा

*डॉ. प्रभुनाथ द्विवेदी*

**वन्दे सदाशिवविभुं परमैकरूपं वन्दे गिरीन्द्रतनयां च गुहं गणेशम् ।**
**वन्दे ततश्च परमेश्वरभक्तवृन्दान् आचारसिद्धिप्रयतानपि वीरशैवान् ।।**

**वीरशैवसदाचारो यः पारमेश्वरागमे ।**
**सम्प्रोक्तस्तन्त्रमाश्रित्य स मयात्र निरूप्यते ।।**

मानवमात्र के जीवन में आचार का अत्यन्त महत्त्व है । धर्म आचार से ही उद्भूत है–**'आचारप्रभवो धर्मः'** । यह धर्म ही एक ऐसा विशेष तत्त्व है, जो मनुष्य को पशुओं से विलक्षणता प्रदान करता है[1] । जो तत्त्वविशेष मनुष्य को मनुष्य बनाता है, उस आचार की महिमा अचिन्त्य है, हमारे मनीषी आचार्यों के द्वारा बहुधा निरूपित है । हमारे सद्ग्रन्थ यथावसर यथापात्र आचार का निर्देश करते हैं। सद्गुरुओं के द्वारा, महापुरुषों के द्वारा भी प्रत्यक्षतः आचार की शिक्षा प्राप्त होती रहती है। श्रीमद्भगवद्गीता में स्पष्टतः कहा गया है कि श्रेष्ठजन जैसा आचरण करते हैं, अन्य भी वैसा ही आचरण करते हैं । वे जो आचरण करते हैं, वह प्रमाण होता है और लोक उसी का अनुवर्तन करता है[2]— **'महाजनो येन गतः स पन्थाः'** ।

यद्यपि तात्त्विक रूप से धर्म की मूल भावना एक है, तथापि व्यावहारिक रूप से उसके अनेक रूप दृष्टिगोचर होते हैं। परम्परा, आस्था, श्रद्धा, विश्वास, विवेकादि नाना आश्रयों से दर्शन-भेद होना स्वाभाविक है और वह दर्शन जब एक सम्प्रदाय से सविशेष सम्बद्ध हो जाता है, तब विशिष्ट धार्मिक सिद्धान्त आकार ग्रहण करते हैं, जिनके आधार पर धर्म प्रतिष्ठित होता है । उस धर्मविशेष के अपने अभिमत होते हैं,

---

१. आहारनिद्राभयमैथुनं च समानमेतत्पशुभिर्नराणाम् ।
धर्मो हि तेषामधिको विशेषो धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः ।।

२. यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ।। (श्रीमद्भगवद्गीता, ३.२१)

अपनी पद्धति होती है, अपना आचार होता है और अपना दर्शन होता है। उसकी नियमबद्धता, मर्यादा और मान्यता उसे एक निश्चित लक्ष्य की ओर ले चलती है। लक्ष्य के प्रति प्रतिबद्धता के कारण ही उसमें गतिशीलता होती है, परिष्कार होता है। चूँकि सभी धर्मों की मूल भावना एक ही होती है, अत: उनका लक्ष्य, परम प्रयोजन भी एक ही होता है, चाहे उसे भिन्न नाम-रूपों में क्यों न जाना जाय।

हमारे देश की आस्तिक परम्परा में जितने भी धर्म, सम्प्रदाय अवस्थित हैं, उन सबका मूल 'वेद' है। वेदविनि:सृत, अत: वैदिक (अथवा सनातन) कहे जाने वाले इस धर्म का जो बहुधा विस्तार हुआ, उससे शैव, शाक्त और वैष्णव–इन तीन प्रमुख धर्मों की सत्ता अत्यन्त प्राचीन काल से ही सर्वविदित है। पुन: आचार्यभेद से मतवैभिन्न्य के कारण इनके अनेक अवान्तर भेद हुए। इस प्रकार, शैवधर्म का एक प्रमुख भेद 'वीरशैव' अपने उत्तरोत्तर विकसित उत्कृष्ट स्वरूप में आज भी विराजमान है।

वीरशैव-सिद्धान्तों का प्रतिपादन करने वाले महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'पारमेश्वरागम' में वीरशैवों के लक्षण और आचार का पर्याप्त निर्देश किया गया है। वीरशैवमत को स्वीकार करने का अधिकार प्राप्त करके शिवयोगी दृढ़ वैराग्यसम्पन्न होकर योग्य गुरु से विधिपूर्वक जब वीरशैवमत की दीक्षा प्राप्त कर लेता है, तब वह वीरशैव के लिए निर्दिष्ट आचार पालन की मर्यादा में बँध जाता है। उसे तब अपना जीवन शास्त्रीय विधि का पालन करते हुए साधना में लगाना पड़ता है। जो साधक शास्त्रविधि का पालन न करता हुआ, मनमाना आचरण करता है, वह न तो सिद्धि प्राप्त कर पाता है, न ही सुख और न ही परम गति को प्राप्त करता है[१]। अत: आचरण के सम्बन्ध में शास्त्र को प्रमाण मानते हुए गुरु के मुख से विधि-निषेध का सम्यग् ज्ञान प्राप्त करके ही तदनुसार प्रवृत्त होना उचित है[२]।

'पारमेश्वरागम' के अष्टम पटल के प्रारम्भ में शिवयोगी को 'वीर' कहे जाने के कारणों का निरूपण करते हुए वीरशैव के लक्षण बताये गये हैं। ऐसा अन्यत्र भी (यथा सप्तम पटल) किया गया है, किन्तु यहाँ व्यवस्थित और पर्याप्त रूप से इसका निरूपण है। आगे वीरशैवों के आचार का निर्देश है। वस्तुत: लक्षणों में भी प्रकारान्तर

---

१. तथाधिकारसम्पन्नो वीरशैवमतं श्रयेत्। दृढवैराग्यसम्पन्नो गुरुत्वेन विधानत:॥
य: शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारत:। न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम्॥
(पारमेश्वरागम, ७.१०३-०४)

२. तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं हि कार्याकार्यव्यवस्थितौ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तं तत्त्वं कुर्याद् गुरोर्मुखात्॥ (वहीं, ७.१०५)

से प्रमुख आचारों का निर्देश किया गया है, क्योंकि लक्षण की सार्थकता तभी है, जब वह लक्ष्य में पूर्णतः घटित हो और दृढ़ाचार ही लक्षण के रूप में कहे गए हैं। अतः लक्षण और आचार परस्पर अभिन्न ही हैं।

वीरशैव को परमेश्वर में दृढ़ सद्भक्ति और संसार में दृढ़ वैराग्य रखना चाहिए। उसे एषणात्रय से मुक्त होकर ज्ञान-विज्ञान में तत्पर होना चाहिए। वीरशैव में वैराग्य की दृढ़ता होनी चाहिए। उसे इन्द्रियनिग्रह में भी दृढ़ समर्थ होना चाहिए और वह इस प्रकार कि इन्द्रियसामर्थ्य से युक्त युवा शिवयोगी परस्त्रीरूपदर्शन में अन्धे के समान आचरण करे, अर्थात् नेत्रों से कौन कहे मन से भी उधर न देखे। परदोषकथन का प्रसङ्ग आने पर गूँगा बन जाय तथा सर्वज्ञ होने पर भी बालक अर्थात् अज्ञ बन जाय (अपना ज्ञान न बघारने लगे)। इस प्रकार दूसरों की निन्दा करने के पाप से बचे और ज्ञानी होने के मिथ्याभिमान से भी दूर रहे[१]।

जो परस्त्री के प्रति नपुंसक और परपीडा में पङ्गु बन जाते हैं, रसास्वादन के प्रसङ्ग में जीभरहित हो जाते हैं, वे वीरशैव हैं। दम्भ, अहङ्कार और हिंसा का परित्याग तथा क्षमा, सरलता और आचार्योपासना से युक्त, शौच, आत्मनिग्रह और चित्त की स्थिरता के कारण सर्वत्र समभाव रखने वाले शिवयोगी वीर कहे जाते हैं। वीरशैव सदा एकान्तसेवी होते हैं और निष्ठापूर्वक परमेश्वर में भक्ति रखते हुए उन्हीं के ध्यान में निमग्न रहते हैं[२]।

वीरशैव के उपर्युक्त लक्षणों में वैराग्य, अनहङ्कार और परस्त्रीपराङ्मुखता पर विशेष बल दिया गया है। हिंसा का तात्पर्य अन्य जीव के वध मात्र से नहीं लेना चाहिए, अपितु मन, वचन और काय–इन तीनों के द्वारा यदि किसी को लेशमात्र भी कष्ट पहुँचता है, तो वह हिंसा है। ऐसी किसी भी हिंसा से विरत रहने की बात यहाँ कही गई है। इन्द्रिय-निग्रह एक अनिवार्य आचार है। चित्तस्थैर्य और समचित्तता के बिना सदाचार अधूरा रहता है। आत्मनिग्रह का अभ्यास एकान्तसेवन से ही बनता है। इतना सब होते हुए परमेश्वर में एकनिष्ठ भक्ति भी होनी चाहिए।

वीरशैव को ब्रह्मचारी, सत्यव्रती, निर्लोभी, अपरिग्रही, ईर्ष्या-द्वेष से रहित, तिरस्कार न करने वाला तथा काषायवस्त्रधारी हो भिक्षाटन करने वाला होना चाहिए। वीरशैव समस्त चिन्ताओं से रहित होकर एकमात्र परमेश्वर शिव की पूजा, ध्यान, स्मरण, कीर्तनादि के द्वारा उनका अनुग्रह प्राप्त करे। रात्रिशयन के पश्चात् प्रातःकाल

१. पारमेश्वरागम, ८.७-१०।

२. वहीं, ८.११-१४।

श्रीगुरु और शिव का स्मरण करते हुए निद्रा का त्याग करे। पहले से पहने हुए वस्त्र को छोड़कर दूसरे स्वच्छ वस्त्र धारण करे और हाथ-पैर धोकर भस्म और रुद्राक्ष को यथोक्त शास्त्रीय विधि से धारण करे[१]। भस्म और रुद्राक्ष धारण करने की विधि शैवागमों में बहुधा बताई गयी है[२]। भस्म और रुद्राक्ष धारण करने के पश्चात् पञ्चाक्षर मन्त्र का जप और शिवस्तुति–यह वीरशैव का नित्य ही अनिवार्यतः करणीय कर्म है। तत्पश्चात् विधिपूर्वक उषसीश्वर का पूजन करना चाहिए। इस प्रकार वीरशैव यदि सावधान होकर आचारनिष्ठ होता है, तो वह सभी प्राणियों में श्रेष्ठ होकर वीरमाहेश्वर की महिमा से सम्पन्न हो जाता है और अन्ततः साक्षात् शिव का स्वरूप अधिगत कर परमशिव ही हो जाता है।

वीरशैव के लिए उपर्युक्त जितने भी विधान निर्दिष्ट हैं, उनमें से प्रायः अधिकांश विधान सर्वसामान्य आचार के अन्तर्गत आते हैं। किसी भी धर्म-सम्प्रदाय या मत को स्वीकार करने वाले साधक, योगी अथवा भक्त के लिए ये विधान समान रूप से लागू होते हैं। इनके पालन की सभी को अनिवार्यता होती है। इन आचारों में से बहुत से आचार तो एक सभ्य-संस्कृत समाज के सदस्य के विषय में भी लागू होते हैं, फिर विशिष्ट मत या सम्प्रदाय सिद्धान्तधारक के लिए तो यह सहज ही ग्राह्य है। जहाँ तक वीरशैव मत में दीक्षित भक्त, साधक या शिवयोगी के लिए उपर्युक्त विधान की ग्राह्यता का प्रश्न है, तो वह सर्वसामान्यवत् है। विशेष केवल यह है कि वीरशैव भस्म, रुद्राक्ष और स्वेष्टलिङ्ग धारण करता है। अन्यों से वीरशैव की यही विलक्षणता है।

यहाँ एक जिज्ञासा होती है कि वीरशैव के लिए शौच (उभयथा–अन्तः और बाह्य) विषयक आचार का निर्देश है,[३] किन्तु प्रातःकालोचित कृत्य में शौचाचारविषयक निर्देश के अन्तर्गत स्पष्ट रूप से पहने गये वस्त्र को छोड़ने, स्वच्छ वस्त्र धारण करने और केवल हाथ-पैर धोने का विधान किया गया है। स्नान और अन्य शौचाचारों का सङ्केत तक नहीं किया गया। मुखशुद्धि और गात्रशुद्धि का उल्लेख न किया जाना स्वयं में (विशेषतः मेरे लिए) कौतूहल का विषय है। इस प्रसङ्ग में शरीर में भस्म लेपन करने के पश्चात् भस्म लगे हाथों के प्रक्षालन का निषेध करते हुए कारण बताया गया है कि भस्म लगे हाथों को धोने से भस्मयुत जल के जो बिन्दु नीचे गिरते हैं, उसके

---

१. पारमेश्वरागम, ८.१५-२४।

२. वहीं, ८.२५-४२।

३. शौचात्मनिग्रह.........., पारमेश्वरागम, ८.१३।

कारण उस वीरशैव का निश्चय ही पतन हो जाता है[१]। इसके निहितार्थ पर यदि ध्यान दिया जाय, तो सम्भवतः स्नान के निषेधरूप अनुल्लेख का कारण समझ में आ सकता है। भस्म तो परमेश्वर शिव का अङ्गराग है, उनका प्रसाद है। इस विभूति का विगलन वस्तुतः शुभावह नहीं। इसीलिए भस्म लगे हाथ के प्रक्षालन का निषेध किया गया और इसी कारण भस्मलिप्त गात्र के प्रक्षालन, अर्थात् स्नान की कोई चर्चा नहीं की गयी। यह मेरी स्वोपज्ञ उद्‌भावना है, हो सकता है वास्तविक कारण कुछ अन्य हो, जिसे सम्प्रदायाचार्य ही स्पष्ट कर सकते हैं।

वीरशैवों का आचार क्या और कैसा होना चाहिए ? इस विषय में पारमेश्वरागम में फलसहित बताया गया हैं। इन्द्रियनिग्रहपूर्वक एकान्तवास करते हुए परमेश्वर के ध्यान में निमग्न रहने वाला वीरशैव अनायास ही सङ्कटमुक्त रहता है[२]। विना दृढ़ वैराग्य के विषयों के प्रति स्पृहा समाप्त नहीं होती। विषयासक्ति बनी रहने पर मुक्ति की प्राप्ति असम्भव है[३]। वासनाओं समेत जाग्रत् और स्वप्नावस्था के व्यवहारों के नष्ट हो जाने पर वीरशैव में अखण्ड परमार्थज्ञान की उत्पत्ति हो जाती है। वीरशैव वही होता है, जो लोकव्यवहार से निर्लिप्त होता है, स्वच्छ और मिताशी है तथा जाग्रत् और स्वप्नावस्था से अतीत होता है[४]। कल्याणमार्गगामी कभी भी दुर्गति को प्राप्त नहीं होता[५]।

वीरशैव की आजीविका कैसी हो ? इसका समाधान करते हुए कहा गया है कि वह भिक्षाटन के द्वारा अपनी जीविका प्राप्त करे। वस्तुतः निरभिमानिता के लिए याचकवृत्ति का विधान किया गया है। इससे मानापमानतुल्यता और अनुद्वेग का भी आधान होता है। ये सब साधक के लिए आवश्यक हैं। अतः भिक्षाटन की विधि का निरूपण किया गया है कि प्रातःकाल की पूजा, मन्त्रजप और स्तुति सम्पन्न करके यदि भिक्षाग्रहण की इच्छा है, तो गुरु को प्रणाम करके भिक्षाटन के उद्देश्य से शिवभक्त को

---

१. न क्षालयेत् करौ धृत्वा शरीरे भस्म सुन्दरि।
निपतेत्तत्पयोबिन्दुरेनं पातयति ध्रुवम्॥ (पार., ८.४३)

२. निगृहीतेन्द्रियग्रामः सुविविक्तसमाश्रयः।
यदि स्याद् ध्याननिरतः स तरेद् विपदं लघु॥ (वहीं, ८.७४)

३. न यावद् दृढवैराग्यं न यावद् विषयास्पृहा।
न तावल्लभते मुक्तिं विधूतविषयो यतः॥ (वहीं, ८.७६)

४. पारमेश्वरागम, ८.७९-८०।

५. नहि कल्याणकृत् कश्चिद् दुर्गतिं देवि गच्छति। (वहीं, ८.८२)

इष्टलिङ्गधारी शिवयोगी के घर जाना चाहिए। अपेक्षित से अधिक भिक्षा नहीं ग्रहण करनी चाहिए। पक्व या अपक्व भिक्षा सङ्केत के द्वारा माँगनी चाहिये और इसके लिए पैर या हाथ या दण्ड में घण्टा बाँध ले, शङ्ख या सींग में फूँक मार कर बजाये। रुद्राक्ष मालायें धारण करे और शरीर पर कन्था (कथरी) अथवा कम्बल डाले रहे। वह गृहस्थ से समादृत होकर भिक्षा ग्रहण करे और शिवार्पित कर उसका भोग लगाये[१]।

वीरशैव शिवयोगी सन्मार्ग पर चलता हुआ अनायास सुख की प्राप्ति करता है। जिस प्रकार यात्री मार्ग के नानाविध कष्टों को सहन करते हुए धैर्यपूर्वक गतिमान् रहकर अन्तिम लक्ष्य तक पहुँच जाता है, उसी प्रकार वीरशैव आचार के कठिन नियमों का आस्थापूर्वक पालन करते हुए अन्ततः सिद्धि प्राप्त करता है और परमशिव ही बन जाता है।

वीरशैवाचारव्रत का पालन करने वाला शिवयोगी कभी भी स्त्री के रूप में जन्म नहीं लेता, अधर्माचारियों के कुल और तिर्यक् योनियों में भी जन्म नहीं ग्रहण करता[२]। यहाँ स्त्रीयोनि में जन्म न लेने की बात कहकर प्रकारान्तर से स्त्री की निन्दा और उस पर पुरुष की श्रेष्ठता सिद्ध करने का प्रयास किया गया है। अन्य सम्प्रदायों में भी स्त्री को अशुचि, अवगुणों की खान, मुक्ति के मार्ग में बाधक आदि बताकर उसे हेय सिद्ध किया गया है। उसी परम्परा का प्रभाव वीरशैवमत पर भी परिलक्षित होता है। अस्तु, निष्कर्षतः यह कहना उचित होगा कि शैवाचारों का पालन करने से वीरशैव निश्चित ही उत्तम गति को प्राप्त होता है॥ इति शम्॥

●

१. पारमेश्वरागम, ८.९१-९५।
२. वहीं, ८.१०१।

# वीरशैव मत

*डॉ. राधेश्याम चतुर्वेदी*

परमात्मा का साक्षात्कार अथवा परमेश्वर की स्वरूपता को प्राप्त करने के लिये साक्षात्कृतधर्मा ऋषियों या साधकों ने जिन पद्धतियों से अपने-अपने लक्ष्यों को प्राप्त किया था, उन उन पद्धतियों को उन्होंने जिज्ञासुओं को उपदिष्ट किया। ये ही उपदेश शास्त्र, धर्म, सम्प्रदाय, मार्ग, मत आदि के रूप में समाज में प्रचलित हुए। शैव, शाक्त, वैष्णव, गाणपत्य, आर्हत, बौद्ध आदि इसी प्रकार के सम्प्रदाय हैं। इन सभी मार्गों का यद्यपि अपना-अपना महत्त्व है, तथापि शैवमत की महत्ता सर्वोपरि है। इसके अनेक कारण हैं। सर्वप्रथम तो यह कि इसका साहित्य अत्यन्त विशाल है। केवल सिद्धयोगीश्वरीतन्त्र नामक एक तन्त्रग्रन्थ नव करोड़ श्लोकों में उपनिबद्ध था। इसी से इस शास्त्र की विशालता का अनुमान किया जा सकता है। दूसरा कारण यह है कि यह शास्त्र अनुभवशास्त्र है, केवल वाचिक शुष्क तर्कशास्त्र नहीं। स्वयं अभिनवगुप्तपादाचार्य ने इसकी महत्ता का वर्णन करते हुए इसे साक्षात् भैरवीभाव का कारण बतलाया है। तीसरा कारण यह है कि इस मार्ग की महिमा से प्रभावित होकर कश्मीर से लेकर कन्याकुमारी तक के निवासी इसके आज भी अनुयायी हैं। चतुर्थ हेतु यह है कि इस मत में जगत् की सत्यता उसी प्रकार उतनी ही स्वीकृत है, जैसी और जितनी परमशिव की। यहाँ तक कि प्रातिभासिक सत्ता को भी शिववत् सत्य माना गया है।

अनेक में एक का दर्शन अथवा अनेक के साथ एक हो जाना ही मानवमात्र का परम पुरुषार्थ है, किन्तु इसमें पात्रता की भूमिका अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होती है। इसके परिप्रेक्ष्य में शैवशास्त्र वर्गीकरण तीन प्रकार से किया जा सकता है—शैवसिद्धान्त, वीरशैव और शिवाद्वयवाद। भेदप्रधान विचारधारा वाले साधनों के लिये शैवसिद्धान्त, उससे उत्कृष्ट भेदाभेदप्रधान विचार वाले साधकों के लिये वीरशैव और जिनका लक्ष्य परमशिव के साथ अभेदात्मक समावेशलाभ करने का है, उनके लिये शिवाद्वयमार्ग प्रशस्य है। यथापि सभी सम्प्रदाय, सभी मार्ग अपने को सर्वोत्कृष्ट मानते हैं और मानना भी चाहिये, तथापि वस्तुस्थिति यही है। यह कहना अनावश्यक है कि शैव-सम्प्रदाय की त्रिविधता होने पर भी कतिपय अनुष्ठान या विचार तीनों में समान हैं। गुरुतत्त्व, दीक्षा, पूजा, याग, होम, भस्मधारण आदि कृत्य तथा षडध्व की अवधारणा आदि का

सभी शैव सम्प्रदायों में विधान है, यद्यपि पात्रता के भेद से दीक्षा आदि के नाना प्रकार हैं। शिवद्वयवाद में जिस प्रकार आणवोपाय का साधक इस साधना के चरमोत्कर्ष पर पहुँचने के बाद शाक्तोपाय की साधना में स्वतः प्रविष्ट हो जाता है और शाक्तोपाय साधक उसकी उत्कृष्टता पर पहुँचकर शाम्भवोपाय क्षेत्र में अधिकृत हो जाता है तथा शाम्भवोपायवान् साधक अनुपाय का अधिकारी हो जाता है, उसी प्रकार शैव-सिद्धान्त का सफल अनुयायी वीरशैव साधना के लिये स्वतः अधिकारी बन जाता है, क्योंकि वीरशैव साधना शैवसिद्धान्ती साधना की अपेक्षा साधक को उत्कृष्टतर स्तर पर पहुँचाती है (यद्यपि शैवसिद्धान्ती इस विचार से असहमत हो सकते हैं)।

**''ब्रह्मचर्य परिसमाप्य गृही भवेत्, गृही भूत्वा वनी भवेत्। वनी भूत्वा प्रव्रजेत्। यदि वेतरथा गृहाद् वा वनाद् वा''** जाबालोपनिषद् का यह वचन मोक्षेच्छु सामान्य जन एवं विशिष्ट पात्रताप्राप्त जनों का उपलक्ष्य है। इससे यह समझना चाहिये कि सभी मोक्षार्थी समान स्तर के नहीं होते। इसीलिये उनके स्तरों को ध्यान में रखते हुए तत्तत् शास्त्रों की रचना की गयी है। वीरशैवमत मध्यमार्गी है। यह संसार और शिव को साथ-साथ लेकर चलता है। इसमें स्थूल बाह्य जगत् में विहित कलशार्चन, लिङ्गार्चन, सज्जिका और शिवसूत्र का संस्कार, घण्टानाद, अग्निस्थापन, अग्नि के जातकर्म आदि संस्कार, मेखलापूजन, होम इत्यादि बाह्य कार्यों को करने के साथ-साथ दिव्य सिंहासन भावना, सोमशिव ध्यान, षडक्षर-पञ्चाक्षर मन्त्र का जप, भक्ति, देवता आदि की भावना इत्यादि आन्तर विधियों का भी विधान ही फलतः सामान्यजन की बाह्य विधि का अवलम्बन कर भेदात्मक जगत् से ऊपर उठते हुए भेदाभेदात्मक दशा को प्राप्त कर सकता है।

महायोगी परमहंस विशुद्धानन्द का मत है कि कर्म से ज्ञान, ज्ञान से भक्ति, भक्ति से प्रेम और प्रेम से भगवत्साक्षात्कार होता है। वीरशैव-सम्प्रदाय में भी कर्म, ज्ञान और भक्ति का सामञ्जस्य स्थापित है, यद्यपि यह मत कर्म (गुरु-शुश्रूषा आदि) से भक्ति, भक्ति के अभ्यास से ज्ञान और ज्ञान से योग की उपलब्धि मानता है–

**भक्त्यभ्यासात् समुत्पन्नं ज्ञानं च सुदृढं भवेत्।**
**ज्ञानेन योगमाप्नोति ताभ्यां सिद्धो विमुच्यते।।**

(पारमेश्वरागम, २२.६१)

वीरशैव मत में वर्णित यह योग न तो पातञ्जल योग है और न गीता का ज्ञान-कर्म-भक्तियोग। यहाँ योग का तात्पर्य है–शिवत्वलाभ और शिवत्वलाभ का अर्थ है–शक्तिरूपी दर्पण में असङ्गशिव के जीवरूप में प्रतिबिम्बित होने का बोध।

●

# वीरशैव मत में मन्त्र का स्वरूप

*डॉ. शीतलाप्रसाद उपाध्याय*

वेदों में हम देखते हैं कि सृष्टि शब्दपूर्विका है। यह जगत् शब्दप्रभव है, अर्थात् शब्द से उत्पन्न हुआ है। यहाँ यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि वह शब्द कौन-सा शब्द है ? और उसका स्वरूप क्या है ? जिससे यह समूचा ब्रह्माण्ड और अनेक प्रकार के लोक-लोकान्तर आविर्भूत हुए। क्या वह यही शब्द है, जिसका हम लोक-व्यवहार में प्रयोग करते हैं ? और जिसको सुनने के लिये हमें कर्णेन्द्रिय की आवश्यकता पड़ती है, अथवा इससे पृथक् कोई अन्य वस्तु है ?

विचार और विश्लेषण करने पर हमें बोध होता है कि लोक-व्यवहार में प्रचलित और श्रवणेन्द्रियगोचर शब्द अनेक प्रकार के भौतिक उपादानों और निमित्तों की अपेक्षा रखते हैं। इन शब्दों के ज्ञान के लिए हमें कर्णेन्द्रिय की तथा स्नायुसूत्र-समूहों की आवश्यकता पड़ती है। इसमें न्यूनाधिक मन:संयोग भी अपरिहार्य होता है। इतना ही नहीं, इन शब्दों को एक स्थान से दूसरे स्थान में सम्प्रेषण के लिए वायु अथवा वैद्युतीय तरङ्गों की भी आवश्यकता पड़ती है।

परन्तु हमारे शब्दज्ञान के लिए आवश्यक ये सब उपकरण सृष्टि के पूर्व में थे क्या ? क्या उस समय हमारा शरीर, हमारी इन्द्रियाँ, हमारा मन, वायु का स्पन्दन अथवा वैद्युतीय तरङ्ग अपने अस्तित्व में थे ? इस प्रकार अन्य प्रश्न भी उपस्थापित हो जाता है। इस प्रसङ्ग में आधुनिक विज्ञान भी मौन अथवा अस्पष्ट है। इसका उत्तर हमारे शास्त्र देते हैं कि जगत् को उत्पन्न करने वाला शब्द और समस्त जागतिक प्रपञ्चों का वहन करने वाला शब्द एक जैसा नहीं है। इनमें पर्याप्त भेद हैं और ये भेद है– इनके स्वरूप का, स्तर का, प्रभाव का आदि-आदि।

हमारे शास्त्र कहते हैं कि परम तत्त्व का प्राथमिक स्पन्द ही सृष्टि के उपक्रम का हेतु है। उस प्राथमिक स्पन्द के मूल उत्स से नाना दिशाओं में और नाना भावों में सृष्टि की अभिव्यक्ति हुई, जिसके प्रवाह में हम अपनी अनुभूतियों को शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध के माध्यम से ग्रहण करते हैं, क्योंकि हमारी अनुभूतियों की यही पाँच धाराएँ हैं।

किन्तु प्राथमिक स्पन्द के मूल उत्स में जो है, वह शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध प्रभृति नहीं है, उनके करण कर्ण-त्वक्-चक्षु-रसना-घ्राणेन्द्रिय इत्यादि भी नहीं हैं और न तो उनके ग्रहीता मन और बुद्धि ही हैं। वह केवल प्राथमिक स्पन्दमात्र है। हमारे सकल ज्ञान-व्यापार का मूल उत्स, सब प्रकार की अनुभूतियों का उत्पत्ति-स्थल, हमारी संवेदनाओं का हेतु यही स्पन्द है और वह है–शब्द का सूक्ष्मतम रूप जो 'परशब्द' कहलाता है। जिस शब्द को हमारी तरह इन्द्रियविशिष्ट जीव कान से सुना करते हैं, वह शब्द का स्थूलतम रूप 'अपर शब्द' है, जो जगत् में 'वैखरी वाक्' के रूप में परिचित और प्रसिद्ध है।

तान्त्रिकों ने चेतन तत्त्व के पाँच स्तर बताए हैं–जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय और तुरीयातीत। शब्द की भी जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति और तुरीय–ये चार अवस्थाएँ होती हैं। तन्त्र और आगमों के पारिभाषिक शब्दों में वैखरी, मध्यमा, पश्यन्ती और परा के भेद से चार प्रकार की वाक् कही गयी है, जिनमें वैखरी वाक् शब्द का निम्नतम एवं स्थूलतम स्तर है। मन्त्र-साधना में इसे ही पकड़कर क्रमशः परा वाक् तक पहुँचना तथा बाद में उसका भी अतिक्रमण करना आवश्यक होता है। शास्त्रों में कहा गया है कि शब्दब्रह्म में निष्णात होने पर शब्दातीत परब्रह्म (अथवा परशिव) की उपलब्धि होती है।

## मन्त्र क्या है ?

तन्त्रागमशास्त्रों की मान्यता है कि आत्मा में अखिल सृष्टि का समन्वय है। जो कुछ इस पिण्ड (अथवा) शरीर में है, वह सब ब्रह्माण्ड में भी है। यह आत्मा स्वरूपतः पूर्ण प्रकाशात्मक परमेश्वररूप, स्वतन्त्र और भोक्ता है। उसके स्वेच्छापूर्वक जीवभाव (या दशा) ग्रहण करने के साथ ही उसका स्वातन्त्र्य और भोक्तृभाव लुप्तप्राय हो जाता है। वह अल्पकर्ता, अल्पज्ञ होकर आणवभाव को प्राप्त हो जाता है। यद्यपि उसका पूर्णाहंभाव स्वभावसिद्ध है, तथापि वह परमेश्वर के तिरोधान कृत्य के कारण इदंभाव से ग्रस्त हो जाता है। पूर्णाहंभाव में अकार से लेकर हकार पर्यन्त समस्त वर्ण व कलाएँ एक-दूसरे के साथ आत्मा में स्फुरित होती हैं, किन्तु आत्मा के स्वेच्छापूर्वक जीवभाव ग्रहण करने अथवा सृष्टि के उन्मेष की दशा में, अपने स्वरूप में अक्षुण्ण रहते हुए भी, ये वर्ण व कलाएँ अंशतः विभक्त होकर क्रमशः ब्राह्मी, माहेश्वरी, ऐन्द्री, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, चामुण्डा, महालक्ष्मी आदि अष्टवर्ग शक्तियों और अकारादि पचास रुद्रशक्तियों के रूप में अवतरित होती हैं। इस प्रकार अकारादि आत्मा के स्वविमर्शस्वरूप और स्व से अभिन्न होते हुए भी अज्ञान की अवस्था में अपनी आत्मा

से हमें जगत् की भिन्न प्रतीति होती है। इसी प्रकार कला भी आत्मस्वरूप से उद्भूत होकर भी आत्मा के ऐक्यभाव का आच्छादन कर लेती है। इसी का नाम 'मातृका शक्ति' है। यही मातृका शक्ति अणु जीव के प्रत्येक संवेदन में अन्त:परामर्शन के द्वारा स्थूल अथवा सूक्ष्म शब्दों का अनुवेध करती है, जिसके फलस्वरूप वर्ग-वर्गी प्रभृति देवतागणों के अधिष्ठान द्वारा चित्त में काम-क्रोध-लोभ-मोह-मद और मात्सर्य आदि भाव अथवा वृत्तियाँ जन्म लेती हैं। इस प्रकार आत्मा का सर्वव्यापी, स्वातन्त्र्यमय, चिद्घनस्वरूप आच्छन्न होकर देहात्मभाव, पारतन्त्र्यभाव अथवा पाशबन्धत्व भाव को प्राप्त हो जाता है। इस प्रसङ्ग में यहाँ यह कहना अनावश्यक नहीं होगा कि अति प्राचीनकाल में तन्त्रशास्त्र में वर्णित षट्कर्म, अर्थात् मारण-मोहन-वशीकरण-उच्चाटन-स्तम्भन-विद्वेषण आदि का सम्बन्ध साधक-जीव के स्व चित्त में व्याप्त कामादि वृत्तियों के उपशमन से ही था, अर्थात् काम का मारण, क्रोध का मोहन, लोभ का वशीकरण, मोह का उच्चाटन, मद का स्तम्भन और मात्सर्य का विद्वेषण आदि। इस प्रक्रिया से साधक के चित्त की कामादि वृत्तियाँ उपशमित होकर, अन्तर्मुखी होकर आगमों में वर्णित सर्वज्ञता-तृप्ति-अनादिबोध-स्वतन्त्रता-नित्य अलुप्तशक्ति-अनन्तशक्ति आदि परमेश्वर के षडैश्वर्यों में रूपान्तरित होती थीं। वीरशैव मत में भी षट्-स्थल के उपाङ्गों के रूप में वर्णित भक्ति-कर्मक्षय-बुद्धि-विचार-दर्पसंक्षय-सम्यग् ज्ञान आदि उपाङ्गषट्क भी प्रक्रियान्तर से साधकों के चित्त में व्याप्त इन्हीं कामादि षड्विकारों का उपशमन करते हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि परा भूमि में विचरण करने वाला आत्मा परमेश्वर की तिरोधान शक्ति से अभिभूत होकर वैखरी भूमि में भ्रमण करने लगता है। वैखरी वाक् श्रोत्रग्राह्य और अर्थ की वाचिका होती है। वायु से प्रेरित हो कण्ठ आदि स्थानों में विधृत होकर वर्ण का आकार धारण करती है। प्रयोग के समय साधारणतया यह प्राण की वृत्ति को आश्रय करके प्रयुक्त होती है। वैखरी वाक् में मातृका शक्ति का लय-विक्षेपकारक प्रभाव अत्यन्त प्रस्फुट रूप में होता है। यह कभी स्थूल से सूक्ष्मभाव की ओर तो कभी सूक्ष्म से स्थूलभाव की ओर निरन्तर प्रवहमान होता रहता है। इस प्रकार काल के आवर्तन क्रम में क्रमश: स्थूलभाव और सूक्ष्मभाव का उदय-अस्त होता रहता है। तन्त्रशास्त्र में सामान्य जीव के जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति दशा के बार-बार प्रत्यावर्तन का यही सिद्धान्त बताया गया है। इसका सीधा कारण है—जीव में चिच्छक्ति के उन्मेष का अभाव। इस अभाव के कारण सामान्य जन वैखरी भूमि में ही आबद्ध रहते हैं और उसका लङ्घन नहीं कर पाते। यद्यपि वैखरी भूमि का कार्यक्षेत्र

अत्यन्त स्थूल है, तथापि उसका प्रभाव अशुद्ध मनोमय स्तर, सूक्ष्मभूत और कारण शरीर में भी लक्षित होता रहता है।

वैखरी के अनन्तर मध्यमा वाक् का क्रम है। यह प्राणवृत्ति से अतीत, श्रोत्र की अगोचर तथा अन्त:संजल्परूप अर्थात् परामर्श-ज्ञानस्वरूप है। यह केवल बुद्धि का परिणाम है। यह क्रमविशिष्ट और स्थूल शब्द का कारण है। यह मन्त्रमय होती है और इसकी भूमि मन्त्रमयी कही जाती है। वास्तव में हम जिन्हें 'मन्त्र' की संज्ञा देते हैं, उसे वाणी और चेतना के इसी स्तर पर पहचाना जा सकता है। हमारे लौकिक जीवन में प्रयुक्त शब्दों में चैतन्य की रश्मि प्रच्छन्न रहती है, किन्तु मध्यमा भूमि में पहुँचने पर वही शब्द चिद्रश्मियों से नित्य सम्पृक्त हो जाता है और उसमें मन के शोधन करने की क्षमता तथा सूक्ष्म से सूक्ष्मतम के अनुसन्धान करने की योग्यता आ जाती है।

यहाँ एक तथ्य का उद्घाटन आवश्यक प्रतीत हो रहा है कि जिस शब्द का उच्चारण हम वागिन्द्रिय से करते हैं तथा जिसका श्रवण हम श्रोत्रेन्द्रिय से करते हैं, वह शब्द का स्थूलतम रूप वैखरी वाक् है, तथापि किसी भी प्रकार के जप अथवा कीर्तन आदि में इसी वैखरी वाक् का आश्रय लेकर साधन-कार्य सम्पन्न किया जाता है। सामान्य अवस्था में इसके प्रयोग में कर्ता की इच्छा और कर्तृत्वाभिमान विद्यमान रहता है, किन्तु सद्गुरु से प्राप्त मन्त्र का अत्यन्त निष्ठापूर्वक जप करते-करते एक ऐसी स्थिति आ जाती है, जब प्रयत्नपूर्वक उच्चारण करने की आवश्यकता ही नहीं पड़ती। उस अवस्था में जपकर्ता की इच्छा और उसके कर्तृत्वाभिमान का भी लोप होने लगता है। तब मन्त्र अथवा स्तोत्रादि स्वत: कण्ठ से स्फुरित होने लगते हैं और कण्ठ-निरोध होने पर हृदय में चलते रहते हैं। मन्त्र-साधक बिना प्रयत्न के हो रहे इस खेल को सावधान चित्त से लक्ष्य कर आनन्दित होते हैं। इसी को मध्यमा भूमि कहते हैं। इसके आगे पश्यन्ती और पराभूमि की क्रीड़ा सम्पन्न होती है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि सृष्टि के उन्मेष की दशा में जो शब्द परा वाणी से वैखरी वाणी तक गतिशील होता है, वही शब्द मन्त्रसाधना के क्रम में स्तरोन्नयन के साथ वैखरी से परा तक की यात्रा करा सकता है, किन्तु अतिशय प्रयत्न से अथवा गुरुकृपा से। मन्त्र की यह साधना संहार क्रम से होती है।

भारतीय तन्त्रशास्त्र की प्राय: सभी शाखाओं में लौकिक कामनाओं एवं नि:श्रेयस की प्राप्ति के लिए मन्त्र-साधना को अपरिहार्य बताया गया है। मन्त्रों की संरचना वर्णों के द्वारा सम्पन्न होती है। ये वर्ण पृथक् रूप में तथा वर्णमाला के समुदित रूप में मन्त्र-स्वरूप ही हैं, यही तन्त्रों की मान्यता है।

सिद्धान्तशैव मत और वीरशैव मत में साधकों के लिए फलप्रद मन्त्रों की कुल संख्या सात करोड़ बतायी गयी हैं। इनमें से शिवसम्बन्धी मन्त्रों में छः षडङ्ग मन्त्र और पाँच ब्रह्ममन्त्र मिलाकर ग्यारह शैवमन्त्र मुख्य माने गये हैं। इन ग्यारह मन्त्रों में अघोर महामन्त्र सभी प्रकार की कामनाओं को पूरा करता है। उससे भी श्रेष्ठ पञ्चाक्षरी मन्त्र है। अन्य सभी मन्त्र इस पञ्चाक्षरी के ही उपमन्त्र हैं। इस पञ्चाक्षरी मन्त्र के प्रत्येक वर्ण के ऋषि, छन्द, देवता, वर्ण, स्वर और मुख भिन्न-भिन्न हैं, जिनका विशद वर्णन सूक्ष्मागम के तृतीय पटल में मिलता है।

पारमेश्वर आगम के एकादश पटल में वाचिक, उपांशु और मानस भेद से मन्त्रजप के उत्तरोत्तर श्रेष्ठता के तीन प्रकार बताये गये हैं। तालु आदि स्थलों के स्पर्शपूर्वक उच्च स्वर में जपा गया, स्पष्ट पद और अक्षरों वाला और अपर कर्णेन्द्रियगोचर जप वाचिक कहलाता है। तालु आदि स्थानों से अल्प स्पर्श होते हुए भी जहाँ पद और अक्षरों का उच्चारण स्पष्ट हो, किन्तु अत्यल्प कर्णेन्द्रियगोचर हो, तो वह जप उपांशु कहलाता है। मन्त्रार्थ का मनन करते हुए एक वर्ण से दूसरे वर्ण को और एक पद से दूसरे पद को पकड़कर की जाने वाली मन्त्र की आवृत्ति को मानस जप कहते हैं। इस ग्रन्थ के एक अन्य स्थल पर पञ्चब्रह्म मन्त्रस्वरूप शिव की स्थिति, पञ्चाक्षरमन्त्र के अक्षरों में सूक्ष्मरूप से वाच्य-वाचकभाव से (साक्षात् अपने स्वभाव के साथ) विद्यमान बतलायी गयी है। शिव प्रमेय हैं, अतः वह वाच्य हैं और वाचक मन्त्र प्रमाण है, अर्थात् मन्त्राराधन से ही शिव का ज्ञान हो सकता है और यह अनादिकाल से स्वतः सिद्ध है।

●

# शैवमतों में वीरशैव मत का वैशिष्ट्य

*डॉ. मखलेश कुमार*

वेदवत् आगम शास्त्र का विद्वत् समाज में आदर है। यथा वेद अपौरुषेय है, वैसे ही आगम शास्त्र भी परम्परा से प्राप्त अपौरुषेय ही है। दोनों में मार्ग भेद ही प्रधान है। श्रौत तथा आगम दर्शन दोनों का ही लक्ष्य सद्-असद् विवेक ज्ञान के द्वारा परम पुरुषार्थ की प्राप्ति ही मुख्य है।

वैदिक काल से शिव की उपासना इस भारत भूमि में प्रचलित है। यजुर्वेद का शतरुद्रिय अध्याय, तैत्तिरीयारण्यक प्रतिपादित रुद्ररूप जगत् का सिद्धान्त इसके प्रबल प्रमाण हैं। हरि तथा हर से प्रकट होने के कारण श्रौत तथा आगम दर्शन दोनों ही एक-दूसरे के सहायक तथा प्रामाणिक हैं। जैसे हरि-हर में अभेद बताया गया है, वैसे ही निगम और आगम में भी अभेद स्पष्ट ही है। हर-प्रोक्त होने पर भी मत तो वासुदेव का ही है, जैसा कि इस निर्वचन से स्पष्ट है—

**आगतं शिववक्त्रात्तु गतं च गिरिजाश्रुतौ।**
**मतं च वासुदेवस्य तस्मादागम उच्यते।।**

महाभारत में भी शैवमत का विशद वर्णन उपलब्ध होता है। वामनपुराण में शैव, पाशुपत, कालदमन (वदन) और कापालिक आदि चार सम्प्रदायों का वर्णन प्राप्त होता है। इन्हीं सम्प्रदायों के मूल धार्मिक ग्रन्थों को शैवागम कहा जाता है। वैदिक दर्शन में उपवीत द्विज का अधिकार ही सिद्ध है, अतएव अन्य लोगों (वेद-बाह्यों) के कल्याण के लिए ही आगम दर्शन प्रयुक्त होता है, जिसमें वर्णाश्रम व्यवस्था का कोई भेद नहीं है और यहाँ सबका समान अधिकार मान्य है।

भगवान् शिव ने शैवमतावलम्बी अपने भक्तों के उद्धार के लिए २८ आगमों का आविर्भाव किया है। इन शैवागमों के उत्तरभाग में वीरशैव मत का विशद प्रतिपादन परिलक्षित होता है। जैसा कि सिद्धान्तशिखामणि में कहा गया है—

**सिद्धान्ताख्ये महातन्त्रे कामिकाद्ये शिवोदिते।**
**निर्दिष्टमुत्तरे भागे वीरशैवमतं परम्।।**

इन २८ शैवागमों की नामावलियों में पारमेश्वरागम का १६वाँ स्थान है। पारमेश्वरागम में वीरशैवमत के सिद्धान्तों का विशद वर्णन किया गया है। आगम-दर्शन में वीरशैव मत को शक्तिविशिष्टाद्वैत के नाम से भी जाना जाता है, जिसका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है—

"शक्तिश्च शक्तिश्च शक्ती, ताभ्यां विशिष्टौ जीवेशौ शक्तिविशिष्टौ, तयोरद्वैतं शक्तिविशिष्टाद्वैतम्" इति।

तात्पर्य यह है कि शक्तिविशिष्ट जीव और शक्तिविशिष्ट शिव, इन दोनों का समन्वित एकाकार स्वरूप ही शक्तिविशिष्टाद्वैत है। यह शक्तिविशिष्टाद्वैत (वीरशैव मत) ज्ञानकर्मसमुच्चयवादी है तथा निष्काम कर्ममार्ग का उपदेश करता है। इसीलिए इसे वीरधर्म या वीरमार्ग कहा जाता है। शिव प्रधान देवता होने के कारण इसका नामकरण वीरशैवमत किया गया है। तत्त्वप्रकाशिका में वीर शब्द की परिभाषा की गयी है—

**वीशब्देनोच्यते विद्या शिवजीवैक्यबोधिका।**
**तस्यां रमन्ते ये शैवा वीरशैवास्तु ते स्मृताः॥**

अर्थात् शिवजीवैक्यबोधक विद्या में रमण करने वाले शैवों को वीरशैव कहा जाता है। इस मत में जीव को शिवांश की संज्ञा दी गयी है।

पारमेश्वरागम में शिवतत्त्व का प्रधान रूप से प्रतिपादन किया गया है। इसके अनुसार शैवमत सात प्रकार का कहा गया है। यथा—

"**शैवं सप्तविधं पुण्यं वीरशैवादिभेदतः**"। (पारमेश्वरागम, १.१५)

चन्द्रज्ञानागम में यह भेद आठ प्रकार का प्राप्त होता है। इसी प्रकार सूक्ष्मागम में भी सप्तविध शैवों के विवेचन के उपरान्त भेदोपभेदपूर्वक वीरशैव मत का वर्णन किया गया है। पारमेश्वरागम के अनुसार अनादिशैव, आदिशैव, अनुशैव, महाशैव, योगशैव, ज्ञानशैव और वीरशैव नामक सप्तविध शैवों के भेद किये गये हैं। इन भेदों में वीरशैव मत को ही सर्वोत्तमोत्तम बताया गया है, अन्य सभी मत इसके अङ्ग कहे गये हैं। यथा—

"**वीरशैवमितीशानि तदङ्गानीतराणि च**"। (पारमेश्वरागम, १.१६)

पारमेश्वरागम में शैवों के चतुर्विध भेद भी कहे गये हैं–शैव, पाशुपत, सोम तथा लाकुल। इस भेद में तथा वामनपुराण वर्णित भेद में नाम में अन्तर प्राप्त होता है। पारमेश्वरागम में ही जाति और कर्म के आधार पर भी शैवों के पाँच भेद किये गये हैं,

जो इस प्रकार हैं–शुद्धशैव, मिश्रशैव, मार्गशैव, वीरशैव और अवान्तरशैव[१]।

पारमेश्वरागम के सप्तम पटल में सप्त भेदों का लक्षण किया गया है। इसका स्वरूप आगे बताया जा रहा है। लक्षण में ही प्रकारान्तर से विधि का भी विवेचन प्राप्त होता है। यहाँ यह स्पष्ट ही प्रतीत होता है कि अधिकारी भेद से ही यह भेद किया गया है। मनुष्यों की निष्ठा तथा प्रवृत्ति के कारण शैवों के वे भेद किये गये हैं। इन सबका मुख्य साधन ज्ञान ही है।[२] यदि किसी भक्त की विषयों के उपभोग की इच्छा बनी हुई है, तो ऐसे साधकों को प्रारम्भ के मत को स्वीकार करके उस मत के नियमों का पालन करते हुए शिवलिङ्ग की पूजा करनी चाहिए और इस प्रकार अपने को शुद्ध करते हुए अधिकारिता की सिद्धि हो जाने पर अन्य मतों का आश्रय लेना चाहिए[३]। यह आश्रयण भी उत्तरोत्तर सोपान क्रम से ही स्वीकार करना चाहिए[४]। यदि कोई साधक अपरिपक्व दशा में ही उत्तम मत का आश्रय लेता है, तो वृक्षाग्र से स्खलित होने वाले व्यक्ति की भाँति घोर कष्ट को प्राप्त करता है[५]।

इन सभी सप्तविध मतों के साधक के लिए दीक्षा, होम, आचार, भक्ति, इष्टलिङ्ग का नित्यार्चन तथा जङ्गम का सत्कार करना आदि सबके समान कर्त्तव्य हैं। परन्तु मतों के उत्तरोत्तर श्रेष्ठत्व की दशा में ये कर्म गौण हो जाते हैं।[६] शैवमतावलम्बी इष्टलिङ्ग की आराधना के साथ-साथ किसी भी दशा में मांसभक्षण तथा अपेय पदार्थ का ग्रहण न करें। शैवमतावलम्बी साधक अपने लिए भोजन न पकावे, अपितु अतिथि तथा गृहागत जङ्गम के सत्कारार्थ ही भोजन का निर्माण करे। शैव साधक को अलिङ्गी के घर का अन्न तथा अलिङ्ग याचक को सत्कारपूर्वक सन्तुष्ट करना चाहिए। विभिन्न मतावलम्बियों के साथ शैव साधक को द्वेष, बुद्धि, हिंसा व वञ्चना नहीं करनी चाहिए[७]। इस प्रकार के प्रतिपादन से यह स्पष्ट है कि शैवमत अन्य मतों के साथ समभाव रखता है। लिङ्गधारण मात्र से साधक को शिवत्व की प्राप्ति हो जाती है, इसीलिए यह मत सभी मतों में उत्तमोत्तम बताया गया है[८]। जैसा कि अभी ऊपर चर्चा की गई, सप्तविध शैवों का स्वरूप इस प्रकार है—

### १. अनादिशैव

शैवमत में प्रवेश मात्र से अविवेकी मनुष्य को शिव अनुग्रह तथा शिवस्वरूप के ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं मिल सकती। पूर्वजन्म में कृत पुण्य के अनुसार ही व्यक्ति को

---

१. पारमेश्वरागम, १६.४।
२. वहीं, ६.९१।
३. वहीं, ९.८४-८५।
४. वहीं, ७.२८।
५. वहीं, ६.१६।
६. वहीं, ६.३२-३३।
७. वहीं, ६.४१-४३।
८. वहीं, ६.७८-७९।

शैवमत में प्रवेश का अधिकार मिलता है। इस अनादिशैव में प्रविष्ट साधक को सावधानीपूर्वक गुरूपदिष्ट मार्ग पर चलना चाहिए। कष्टादि तथा मृत्यु जैसा सङ्कट आने पर भी स्वीकृत मत का त्याग नहीं करना चाहिए। आलस्यादि से रहित होकर तीनों कालों में लिङ्गार्चनपूर्वक जङ्गमादि का स्वशक्ति के अनुसार तोषण करना चाहिए। सामान्यजन की भाँति जो आचरण करता हो अथवा सुख-दुःख का अनुभव करता हो, सुख-दुःखादि में समबुद्धि न रहती हो, ऐसे व्यक्ति का इस अनादिशैव मत में प्रवेश का अधिकार है।

### २. आदिशैव

जो साधक पूर्व मत में ही रुकना न चाहता हो, तो द्वितीय आदिशैव मत को स्वीकार करे। आदिशैव मत के साधक को अनादिशैव की तरह ही आचरण करना है, परन्तु अनादिशैव की अपेक्षा एक शिथिलता परिलक्षित होती है कि साधक यथाशक्ति शास्त्र का आचरण करे, अशक्त होने पर कहीं-कहीं त्याग कर सकता है, फिर भी वह अनादिशैव से श्रेष्ठ है[१]।

### ३. अनुशैव

इस मत के साधक को लिङ्गार्चन तथा जङ्गम तोषण एक साथ ही बताया गया है। इस मत में कर्मबाहुल्य पर जोर न देकर ज्ञान पर अधिक जोर का विधान किया गया है[२]।

### ४. महाशैव

अनुशैववत् ही आचरण विहित है, विशेषता यह दृष्टिगोचर होती है कि इस मत का आश्रयण किये हुए साधक को भौतिक पदार्थों का उपभोग करने से पहले पूजा के रूप में शिव को समर्पित कर प्रसाद रूप में स्वीकार करना चाहिए, इन्द्रियों के विषयों में आसक्ति न करते हुए सदैव शिवाराधना में लगा रहना चाहिए[३]।

### ५. योगशैव

इस मत में प्रविष्ट साधक चराचर जगत् को शिवमय देखे और सर्वत्र आत्म-तादात्म्य स्थापित करे। इसमें प्रविष्ट साधक को आचारादि पालन तथा जङ्गम पूजन की आवश्यकता नहीं होती, क्योंकि उसकी सर्वत्र शिवमय दृष्टि रहती है। इस मत के

---

१. पारमेश्वरागम, ६.१२-१३।

२. वहीं, ६.१४-१५।

३. वहीं, ६.१९-२०।

साधक के लिए विशिष्ट नियम यह है कि वह एकान्त स्थान पर वास करते हुए धनादि की आशा छोड़कर अहङ्कार और ममत्व से रहित होकर अपने स्वरूप को ही ईश्वर मानकर ध्यान में लगा रहे[१]।

### ६. ज्ञानशैव

इस मत में साधक को ध्यान, जङ्गमतोषण, लिङ्गपूजन तथा योगाभ्यास की कोई आवश्यकता नहीं होती, क्योंकि इस मत में पहुँचा हुआ साधक अपने जीवन को पूर्वोक्त पाँच शैवमतों के आचरण से अपने को पूत कर चुका होता है। अत एव वह निश्चित रूप से इसी जीवन में शिव को प्राप्त कर लेता है[२]।

### ७. वीरशैव

वीरशैव मत में स्थित साधक ज्ञान और योग दोनों को साधन बनाता हैं, क्योंकि बिना दोनों को आश्रय बनाये इस मत का आश्रय लिया हुआ साधक मुक्ति-लाभ नहीं ले सकता। वीरशैव में यह स्पष्ट किया गया हैं कि भक्ति में वीरता प्रदर्शित करने के कारण उसे 'वीर' कहा जाता है। बलप्रदर्शन, पराक्रम तथा वैरभाव के कारण वह वीर नहीं हो सकता।[३] एक अन्य निर्वचन में बताया गया है कि तुरीयावस्थापन्न सभी योगी 'वीर' कहे जाते हैं, परन्तु इस वीरशैव मत में गुरूपदिष्ट मार्ग पर दृढ़ता से चलने वाले वीरशैव कहे जाते हैं। जो वीरशैव गुरु, लिङ्ग, जङ्गम, पादतीर्थ, प्रसाद, भस्म और रुद्राक्ष का धारण एवं पञ्चाक्षर मन्त्र का जप–इन आठ आवरणों से संयुक्त रहते हैं, वे सब शिवरूप में ही पृथिवी पर विचरण करते हैं।

इस विवेचन से यह स्पष्ट है कि ज्ञानमार्ग का अधिकार प्राप्त करने के लिए शास्त्रविहित कर्मों का अनुष्ठान करना पड़ता है तथा ज्ञान की परिनिष्ठित अवस्था प्राप्त होने पर पूर्वस्वीकृत कर्म का त्याग किया जा सकता है। अत एव अनादिशैव में कर्म की श्रेष्ठता, आदिशैव में भगवत्स्मरण, अनुशैव में मनन, महाशैव में दृढ़ निश्चय, योगशैव में अष्टाङ्ग योग तथा ज्ञानशैव में सर्वत्र ज्ञान की भावना ही विशेषता से प्रतिपादित की गयी है[४]। वीरशैव के साधक की ज्ञान और योग दोनों में स्थिति आवश्यक बताई गयी है। इसीलिए यह मत ज्ञानकर्मसमुच्चयवादी माना गया है।

---

१. पारमेश्वरागम, ६.२१-२३।

२. वहीं, ६.२५-२७।

३. वहीं, ६.३७-३९।

४. वहीं, ६. ३२-३६।

त्रिकाल में भस्म से स्नान, लिङ्गार्चन, शिवभक्त गृहस्थों के यहाँ भिक्षाटन, एकान्तवास, मौन-धारण, शिवशास्त्र का अवलोकन, विषयों से विरक्ति, भूतदया, चित्तवृत्ति का निरोध, सर्वत्र ईश्वर-दर्शन आदि वीरशैव के नियम बताये गये हैं[१]। इन लक्षणों से युक्त वीरशैव मतावलम्बी यदि प्राणिहिंसा, पद-हिंसा, मद्य, मांस, स्त्री आदि का सेवन करता है, तो उसका निश्चित रूप से पतन कहा गया है[२]। इस मत का आश्रय लिए हुए साधक को सदैव सावधान होकर ही इस पथ पर चलना चाहिए, केवल भिक्षा हेतु ही ग्राम-प्रवेश बताया गया है, अन्यथा ग्राम से बाहर का ही वास श्रेष्ठ है। हठपूर्वक वीरशैव मत में प्रवेश का निषेध किया गया है[३]।

वीरशैव मत के वैशिष्ट्य के प्रतिपादन में कहा गया है कि यह मत तात्कालिक भोग तथा मोक्ष दोनों को देने वाला एकमात्र साधन है। पापाचारी भी इस वीरशैव मत का आश्रय प्राप्त कर शिवमय हो जाता है, जिसे देखकर यमदूत दूर से ही पलायित हो जाते हैं[४]। जिस प्रकार काशीमरण मात्र से किसी भी जीव की मुक्ति सुनिश्चित बताई गयी है, उसी प्रकार वीरशैव मत में प्रविष्ट साधक बिना किसी भेद-भाव के मुक्ति-लाभ कर शिवस्वरूप को प्राप्त कर लेता है[५]। जैसे–आश्रमों में तुरीय स्थान स्थित संन्यासाश्रम सर्वश्रेष्ठ है, उसी प्रकार इन सात शैवमतों में सप्तम स्थान पर परिनिष्ठित वीरशैव मत सभी मतों में श्रेष्ठतम है। शास्त्रों में प्रसिद्ध अवधूत को ही वीरशैव कहा गया है[६]। अवधूत, संन्यासी, योगी, पाशुपत, शिवलिङ्गी, वीर, वीरशैव, महामाहेश्वर, यति आदि शब्द वीरशैव के पर्याय कहे गये हैं[७]। शम, दम, तितिक्षा, उपरति, श्रद्धा और समाधि वीरशैव मतावलम्बी के छः अङ्ग बताये गये हैं।



---

१. पारमेश्वरागम, ९.५८-६३
२. वहीं, ९.२३-२५
३. वहीं, ९.३४
४. वहीं, ९. ४१-४६
५. वहीं, ९.१२
६. वहीं, ९.९०
७. वहीं, १०.६७

